# वेदका अभ्यास !

इस भागसे वेदका अभ्यास प्रारंभ किया जाता है। यदि पाठकोंके पूर्वके संपूर्ण भाग अच्छी प्रकार तयार हुए हों, तो आगेकी पढाई उनके लिये कठिन नहीं होगी। इस लिये निवेदन है कि यदि पूर्वके कुछ भाग पुनः देखने हों तो देखकर ही आगेका अभ्यास प्रारंभ कीजिये। पहिली बुनियाद ठीक बननेके बाद ही उसपर रखा हुआ मकान ठीक प्रकार खडा रह सकता है। हमने तो अति सुगम रीति इस पुस्तकमें रखी है जो बिना यत्न पाठक समझ सकेंगे। तथापि रीति कितनी भी सुबोध क्यों न हो पाठकोंके प्रयत्न की आवश्यकता तो होती ही है, इसलिये प्रार्थना है कि पाठक अपना प्रयत्न करें और इस पद्धतिसे लाभ उठावें।



# संस्कृत-पाठ-माला

## भाग १९ वाँ

### पाठ १

वेदकी पढाईके लिये शब्दोंकी सिद्धि कैसी होती है यह जानने की अत्यंत आवश्यकता है। धातुसे प्रत्यय लगकर शब्द बनते हैं, इस विषयमें इससे पूर्व बताया जा चुका है। शब्दमें धात्वर्थ प्रधान होता है, इसीको यौगिक अर्थ कहा जाता है। धातु के अर्थ की प्रधानता यौगिक अर्थ में होती है। जो शब्द एक ही दिखाई देता है वह भी अनेक प्रकारसे वेदमें सिद्ध हुआ होता है, इस लिये एक ही शब्दके अनेक अर्थ वेदमें होते हैं और लौकिक संस्कृतमें भी एक शब्द के अनेक अर्थ होते हैं। इसकी कुछ कल्पना पाठकों को देने के उद्देश्यसे यहां कुछ शब्द सिद्ध करके बताते हैं—

### 'असुर'।

यह असुर शब्द ही प्रथम देखिये। सबसे प्रथम यह शब्द नञ्तत्पुरुष है ऐसा दिखाई देता है जिसका विग्रह—

न सुरः असुरः।

"जो सुर नहीं वह असुर" समझना योग्य है। यह शब्द "अ+सुर" ऐसा लिखना योग्य है।

यह अर्थ वेदमें होगा तो बहुत ही अल्प स्थानों पर है। यह अर्थ आधुनिक ग्रंथोंमें बहुत प्रचलित है। वेदमें इसी शब्दके अन्यान्य अर्थ प्रचलित हैं जो हम इसी पाठमें आगे देते हैं—

## असु+रः = असून् राति ददाति ।

जो ( असु ) प्राण ( राति ) देता है, जो दूसरोंको प्राणशक्ति देता है उसका नाम असुर है। असुका अर्थ है जीवनशक्ति, उसका प्रदान करनेवाला परमात्मा है। इसलिये उसका नाम असुर है। यह शब्द 'असु+र' ऐसा लिखना चाहिये। इसके उदाहरण देखिये-

१ स्वस्ति पूषा असुरो दधातु नः= ( नः ) हमें ( असुरः पूषा) जीवन शक्ति देनेवाला पोषक ईश्वर (स्वस्ति) कल्याण (दधातु) देवे। ( ऋ० ५।५१।११ )

२ असुरः पिता नः= ( नः ) हम सबका ( पिता ) जनक ( असु-रः ) जीवन देनेवाला ईश्वर है। ( ऋ० ५।८३।६ )

३ जनानां यो असुरो विधर्ता= (जनानां) लोगोंका जो जीवन-दाता ईश्वर(विधर्ता)विशेष धारण करनेवाला है।(ऋ०७।५६।२४)

इन मंत्रों में असुर शब्द के ये अर्थ पाठक देखें। असुर शब्दका तीसरा अर्थ(असुषु रमते) असु अर्थात् प्राणोंमें जो रमता है, यह है। राक्षसवाचक असुर शब्द जिन मंत्रोंमें होता है उस समय यह अर्थ प्रधानतया होता है, क्यों कि जो अपने शारीरिक प्राणकी सजावट के लिये ही प्रयत्नशील होते हैं।

असुरहा सपत्नहा। ऋ० १०।१७०।२

"(असुरहा) राक्षसोंको मारनेवाला ( सपत्नहा ) शत्रुओं को मारनेवाला" इत्यादि प्रसंगोंमें असुर शब्दका अर्थ राक्षस है, ऐसे स्थानों में असुरका अर्थ जो सबसे प्रथम दिया है यह भी यहां लिया जा सकता है।

"अस्" धातुका अर्थ "दूर फेंकना" है। इससे भी ( अस्यति इति असुरः ) जो वीर बाणोंको शत्रुपर दूर फेंकता है,यह असुर अर्थात् शूरवीर है। यह अर्थ भी वेद में कई स्थानों में है, इसका अर्थ शूरवीर होता है।

एकही असुर शब्दके इस प्रकार तीन अर्थ होते हैं और औरभी अधिक अर्थ होने संभवनीय हैं। इन अर्थोंका नाम यौगिक अर्थ है क्यों कि इन सब अर्थोंमें धातुके मूल अर्थकी प्रधानता होती है।

शब्दोंके अर्थोंके तीन भेद होते हैं ( १ ) एक यौगिक अर्थ,( २ ) दूसरे योगरूढिक अर्थ और ( ३ ) तीसरे केवल रूढि अर्थ। इनमें रूढिके अर्थ भाषामें प्रसिद्ध हैं। हाथी, घोडा, गाय आदि शब्द रूढिके हैं, इनका उच्चार करते ही विवक्षित जानवर की कल्पना सन्मुख आती है। इस शब्द का रूढार्थ यह है,यह हरएकजानतेही हैं

परंतु संस्कृत में "अश्व" शब्द घोडेका वाचक होता हुआ भी मूल अर्थका बोध करता है जैसा (अश्नुते अध्वानम्) अर्थात् "जो मार्गको खा जाता है वह अश्व है" जिसको भाषामें घोडा कहते हैं। इसलिये अश्व शब्द रूढ अर्थ में प्रयुक्त होता हुआ भी यौगिक अर्थ को बताता है। इसी प्रकार "पाचकः" (पकानेवाला, रसोईया) आदि बहुत शब्द हैं। इनको योगरूढी शब्द कहा जाता है। ये रूढ शब्द भी हैं और यौगिकभाव भी बताते हैं।

केवल यौगिक शब्द कैसा विलक्षण अर्थ बताते हैं इसके उदाहरण इससे पूर्व स्थलमें दिये ही हैं। ये वेदके यौगिक और योगरूढिके शब्द संस्कृत भाषामें पूर्ण रूढिके शब्द बने हैं। रूढिके शब्द बननेपर भी उनका मूल यौगिक भाव बिलकुल हटा नहीं है। इसीलिये संस्कृत भाषाके प्राय सभी शब्द यौगिक हैं ऐसा कई व्याकरणाचार्य और प्रायः सभी निरुक्ताचार्य मानते हैं और वेद का अर्थ करनेवालों को या वेदका पठनपाठन करनेकी इच्छा करने वालों को इस प्रकार शब्दोंके मूल अर्थ जाननेकी शक्ति अपने अंदर बढानी चाहिये। क्योंकि इसीसे वेदका अर्थ जाननेकी संभावना है अन्यथा वेदका गूढार्थ जानना असंभव है।

---

# पाठ २

## रामायणम्

श्रीरामचंद्रस्यादेशानुसारेण सर्वेऽपि वानरयोधा दक्षिणां दिशं प्रतस्थिरे। महेन्द्रं अथ पर्वतं संप्राप्य रामः शिखरमारुरोह। सह्यं मलयं च समतिक्रम्यानुपूर्व्येण सर्वे समुद्रमासेदुः। धौतोत्पलां च वेलां स्पृष्ट्वा राम उवाच "इयमत्र प्राप्ता पूर्वोपस्थितैव चिन्ता। तदिह प्रस्तूयताम् मन्त्रः।" इति।

सुग्रीवस्तदा सेनां तीरे न्यवेशयत्। सागरसमीपस्थितं तत्सैन्यं द्वितीयः सागर इव विरराज। "सागरश्चाम्बरप्रख्यः अंबरं च सागरोपमम्। सागराम्बरयोर्मध्ये न कोऽपि विशेषो दृश्यते।" इति वानराः परस्परं वदन्तस्तत्र सर्वेऽपि तं सागरं प्रशशंसुः।

त्वाम् । कुरुष्व मम वचनम् । न्यायेन यो राजकार्याणि करोति स एव निश्चितार्थमतिः पश्चान्न सन्तप्यते । " इति ।

रावणस्तु कालप्रेरितो विभीषणं हितं ब्रुवन्तमब्रवीत्—"विभीषण ! त्वं तु शत्रुसेवी स्वार्थप्रयुक्तः सन् एवं भाषसे न त्वादृशेष्वनार्येषु सौहृदं संभवति । योऽन्य एवं ब्रूयात् अस्मिन्नेव मुहूर्ते स न भवेत् एव । हे कुलपांसन ! त्वां तु धिक् एवास्तु । नात्र तिष्ठ, गच्छान्यत्र कुत्रचित् । " इति ।

न्यायवादी विभीषणस्तु चतुर्भी राक्षसैः सह तदा गदापाणिर्भूत्वा उदतिष्ठदब्रवीच्च रावणं- "हे रावण । न स्थितोऽसि धर्मपथे, भ्रान्तोऽसि । अनेनाधर्ममार्गेण गच्छन्नाशमेव शीघ्रं गमिष्यसि । अप्रियस्य च पथ्यस्य वक्ता श्रोता च दुर्लभः । अतोऽहं गच्छामि त्वं आत्मानं स्वकीयां पुरीं च यथासुखं रक्ष । "

इत्येवमुक्त्वा विभीषणो रामस्य समीपमाजगाम । चतुर्भिः सह राक्षसैरागच्छन्तं विभीषणं दृष्ट्वा सुग्रीव उवाच-"एषैष राक्षसोऽस्मानेव हन्तुमत्राभ्येति । " इति ।

विभीषणस्तु तत्रागत्य नातिदूरे व्यतिष्ठत उवाच च- "दुर्वृत्तस्याहं रावणस्यानुजो विभीषणः । स तु मे हितमप्युक्तं न प्रतिजग्राह, दासवच्चाहं तेनावमानितः । अतः पुत्रदारांश्च त्यक्त्वा राघवं शरणमागतोऽस्मि । निवेदयत मां तस्मै सर्वलोकशरण्याय रामाय " इति ।

सुग्रीवस्तु राममब्रवीत्—" अतर्कितं शत्रुः समयं लब्ध्वा अस्मान्निहन्यात् । अन्तर्धानगता ह्येते राक्षसा अविश्वसनीयाः । न तेषां विश्वसेत् । " इति ।

श्रुत्वैतद्रामः सुग्रीवमुवाच —" परमर्षिणा कण्डुना पुरा गाथा प्रकीर्तिता यत्र तेन उक्तम् — शत्रुमपि दीनं याचन्तं शरणागतं न हन्यात् । आर्तो वा यदि वानार्तः परेषां शरणं

गताऽरिः प्राणानपि परित्यज्य कृतात्मना धीरेण रक्षितव्य । अत आनयैनं विभीषणमत्र । मया दत्तं अस्याऽभयं । असौ विभीषणो भवतु स्वयं वा रावणो भवतु । " इति ।

सुग्रीवस्तदा प्रत्युवाच— " ममाप्यन्तरात्मा विभीषणं शुद्धं वेत्ति । अनुमानाच्च भावाच्चासौ सर्वतः सुपरीक्षितः । सखित्वमभ्युपैतु तस्माद् विभीषण । इति ।

विभीषणस्तत सत्वर सहानुचरो रामसमीपमुपसृत्योवाच- भवद्गतं हि मे राज्यं जीवितं सुखानि च " इति ।

रामस्ततो राक्षसानां बलाबलं तं पप्रच्छ । सोऽप्याख्यातुमुपचक्रमे —" वरदानात्स्वयंभुव सर्वभूतानामवध्योऽयं दशग्रीवः । रावणान्तरो मम ज्येष्ठश्च भ्राता कुम्भकर्णो युधि शक्रप्रतिबलः । रावणस्य च सेनापतिः प्रहस्तो नाम विश्रुतो येन कैलासे मणिभद्र पराजित । इन्द्रजित् पुत्रो रावणस्य बद्धगोधांगुलित्रोऽवध्य—कवचश्च संग्रामेऽस्ति । महोदर–महापार्श्वा–कम्पनाश्चास्यानीकपा लोकपालसमा । विद्यन्ते चास्य रक्षसां दशकोटिसहस्राणि सैन्ये।" इति ।

श्रुत्वैतद् विभीषणवचो रामेण दशग्रीवं हत्वा विभीषणाय राज्य-दानं तत्रैव प्रतिज्ञातम् । समुद्राच्च जलमानीय लक्ष्मणहस्तेन रक्षसां राजेति तत्रैव चाऽसौ विभीषणोऽभिषिक्तः ।

ततो रामोऽप्रमत्त नियमं पालयन् कुशास्तीर्णायां सागर—वेलायां तिस्रो निशा प्रतिशिश्ये ।

तदा वानरसैन्यस्य प्रस्थानाय नलोऽपि वानरः तत्र सेतुं कर्तुं प्रचक्रमे । वानरा पादपान् बभञ्जुस्तान् समानयामासुश्च । सागर-पूरणार्थं वै पर्वतप्रस्तरा अप्युत्पाट्यन्ते । प्रक्षिप्यमाणैस्तैर्वृक्ष-प्रस्तरादिभि सहसा सागरजलमुद्धृतम् । रामस्याज्ञापुर.सरं ॰ं॰रै प्रथमेनाह्ना चतुर्दश योजनानि सेतुबंधनं कृतम् । पञ्चभि—

स्त्वहोमि सेतुः संपूर्णः शुशुभे। असौ सेतुर्दशयोजनविस्तीर्णः शतयोजन आयतश्चासीत्। कोटिसहस्राणि वानराणां सेतुं बध्वा सागरस्य पारं जग्मुः। वानरयूथपास्ततो लंकायां भेरीमृदंगशब्दं शुश्रुवुः। अमृष्यमाणाश्च तद्घोषं स्वयमपि घोषवत्तरं विनेदुः। प्लवंगगर्जितं च तद्राक्षसैरपि श्रुतम्।

ततोऽरिंदमौ रामलक्ष्मणौ लंकामासेदुः। न्यविशन्त च लंकाम्। रामलक्ष्मणावुत्तरं द्वारं रुरुधतुः। नीलमैन्दद्विविदाः पूर्वं द्वारम्, अंगदश्च दक्षिणं, पश्चिममपि हनूमान् रुरुधे। मध्यमे गुल्मे सुग्रीवः समतिष्ठत सह सुपर्णपवनादिभिर्वानरैः। सहजाम्बवांस्तु सुषेणो रामस्य पश्चिमेन तस्थौ। एवं द्रुमपाणिभिर्वानरैर्लंका वायुनाऽपि दुष्प्रवेशा सर्वतः संवृता। ततो रामोऽङ्गदं दशग्रीवं प्रति प्रेषयमास। संदिदेश च— "येन बलेनाधममायया सीतां हृतवानसि तद्बलमधुना दर्शय। अराक्षसं लोकं कर्ताऽस्मि यदि नाभ्येषि शरणं मां सीतामादाय। धर्मात्मा विभीषणश्च ध्रुवं लंकैश्वर्यं प्राप्नोति। न हि क्षणमपि शक्यमधर्मेण राज्यं त्वया भोक्तुम्।" इति।

रामप्रेषितोऽङ्गदोऽपि रावणं ददर्श सामात्यम्। रामवचनं च तं श्रावयामास। तच्छ्रुत्वा सरोषं रावणः शशास— "वध्यतामयमिति।" दीप्ताग्निरिव रजनीचरास्तं जगृहुः। अंगदोऽपि बलं दर्शयितुं स्वयमेवात्मानं ग्राहयामास। पश्चाद् बाहुद्वयासक्तांश्च तान्राक्षसानादायोत्पपात। तद्वेगेन निर्धूताश्च ते भूमौ निपतिताः। वालिपुत्रोऽङ्गदोऽपि सत्वरं रामपार्श्वमुपागतः।

समासाः

१ वानरयोधाः = वानराणां योधाः।

२ पूर्वोपस्थिता = पूर्वं एव उपस्थिता।

३ सागरसमीपस्थितं=सागरस्य समीपम्। सागरसमीपे स्थितं।

| | | |
|---|---|---|
| ४ कालप्रेरितः | = | कालेन प्रेरितः। |
| ५ शत्रुसेवी | = | शत्रुं सेवते इति। |
| ६ स्वार्थप्रयुक्तः | = | स्वार्थेन स्वार्थाय वा प्रयुक्तः। |
| ७ गदापाणिः | = | गदा पाणौ यस्य सः। |
| ८ अधर्ममार्गः | = | न धर्मः अधर्मः। अधर्मस्य मार्गः। |
| ९ धर्मपथः | = | धर्मस्य पंथाः। |
| १० अविश्वसनीयः | = | न विश्वसनीयः। |
| ११ परमर्षिः | = | परमश्चासौ ऋषिश्च। |
| १२ वृक्षप्रस्तरादयः | = | वृक्षाश्च प्रस्तराश्च वृक्षप्रस्तराः। ते आदिः येषां ते वृक्षप्रस्तरादयः |
| १३ सेतुबंधनं | = | सेतोः बंधनं। |
| १४ दीप्ताग्निः | = | दीप्तश्चासौ अग्निः। |

शब्दः।

| | |
|---|---|
| आदेश = आज्ञा | दुर्वृत्त = दुराचारी |
| योधः = वीर | अनुज = छोटा भाई |
| प्रतस्थिरे = चले | अतर्कित = जिसकी परीक्षा नहीं हुई है। |
| आसेदुः = प्राप्त हुए | अंतर्धान = गुप्तता |
| अंबरं = आकाश | कृतात्मा = आत्मिक बलसे युक्त |
| शत्रुसेवी = शत्रुका आश्रय करने वाला | आर्त = दुःखी |
| कुलपांसन = कुलका कलंक | पादप = वृक्ष |
| अप्रमत्त = उन्मत्त न होता हुआ। | |

# पाठ ३ ।

वेदके शब्दोंके विषयमें थोडासा इससे पूर्व कहा, अब और, थोडासा इस पाठमें कहना है। इस पाठके लिये हम "इन्द्र" शब्द लेते हैं—

## इन्द्र ।

इस शब्दकी उत्पत्ति कई प्रकार मानी हुई है। ऐतरेय उपनिषद में—

इदं+द्र=इन्द्र

( इदं ) इसमें ( द्र ) सुराख करनेवाला, इसका भेदन करनेवाला, इसको तोडने मोडनेवाला। शरीरमें यह इन्द्र इन्द्रियोंके स्थानमें सुराख करता है, इस शरीरका भेदन करके अपने कार्य के लिये जैसे चाहे वैसे द्वार बनाता है, इसलिये इस आत्मा का नाम इन्द्र है।

बिजुली भी इन्द्र कहलाती है इसलिये कि वह जहा गिरती है उसको छिन्न भिन्न करती है। उपनिषदों और ब्राह्मण ग्रंथों में दिये इन्द्रके ये अर्थ बडे मनन करने योग्य हैं। इन ग्रंथोंमें लिखा है कि पहिला शब्द 'इद द्र" था, जिसका सुगम रूप 'इन्द्र' बना है। यह यौगिक अर्थ देखनेकी पद्धति वेदाभ्यासीको विचार करने योग्य है। इन्द्रशब्दका दूसरा अर्थ—

इन्+द्र

( इन् ) शत्रुओंका ( द्र ) विदारण करनेवाला, शत्रुका नाश करनेवाला यह है। इन्द्र और राक्षसोंके युद्धोंका वर्णन वेदमें बहुत स्थानों में है और हरएक स्थान में इन्द्र का विजय और राक्षसों का पराजय लिखा है। इस प्रकार यह अर्थ भी सार्थ प्रतीत होता है। इन्द्रशब्द का तीसरा अर्थ—

इन्द्रं वो विश्वतस्परि हवामहे जनेभ्यः।
अस्माकमस्तु केवलः॥ ऋ० १।७।१०॥

( वः जनेभ्यः ) आप लोगोंके लिये ( विश्वतः परि ) सबके ऊपर ( इन्द्रं हवामहे ) प्रभुकी प्रशंसा करते हैं। वह प्रभु ( अस्माकं ) हमारा ही केवल बनकर ( अस्तु ) रहे।

इन्द्रस्य नु वीर्याणि प्रवोचं यानि चकार प्रथमानि वज्री।
अहन्नहिमन्वपस्ततर्द प्र वक्षणा अभिनत्पर्वतानाम्॥ऋ०१।३२।१

( इन्द्रस्य ) इन्द्रके ( वीर्याणि ) पराक्रम ( नु ) निश्चयसे ( प्रवोचं ) मैं कहता हूं ( यानि ) जो ( प्रथमानि ) पहिले पराक्रम ( वज्री ) वज्र लेनेवाला वीर ( चकार ) करता रहा। उसने ( अहिं ) शत्रुका ( अहन् ) वध किया ( अपः अनुततर्द ) जल को फैलाया और ( पर्वतानां ) पर्वतोंसे ( वक्षणाः ) नदियां ( प्र अभिनत् ) भेदन करके चलाई।

इन्द्रो यातोऽवसितस्य राजा शमस्य च शृंगिणो वज्रबाहुः।
सेदु राजा क्षयति चर्षणीनामरान्न नेमिः परि ता बभूव॥
ऋ० १।३२।१५

( वज्र-बाहुः ) वज्र हाथमें पकडनेवाला ( इन्द्रः ) प्रभु ( यातः अवसितस्य ) जंगम और स्थावर का तथा ( शमस्य शृंगिणः च ) शांत और सींगवालों का ( राजा ) राजा है। ( स राजा इत् उ ) वह राजा ही निश्चयसे ( चर्षणीनां ) प्रजाओंका ( क्षयति ) निवास करता है। ( अरान् नेमिः न ) आरे जैसे रथचक्रकी नाभीके साथ होते हैं उस प्रकार ( ताः परि बभूव ) वह प्रजाएं उसके चारों ओर रहती हैं।

इस प्रकार पाठक इन्द्रके मंत्रोंका विचार करें। इन्द्र देवताकी कल्पना इस प्रकार हो सकती है और मंत्रोंका इस ढंगसे पाठ करके पाठक बहुत लाभ प्राप्त कर सकते हैं।

---

# पाठ ४

## रामायणम्

तत कृत्स्नं प्राकारपरिखान्तर वानरीकृतं सर्वे राक्षसा ददृशु । रामश्च मनसैव पीडयमाना सीता जगाम । क्षिप्रमाज्ञापयामास च वानरान् द्विषता वधाय । तेऽपि वानरास्तृणपांसुपर्वताग्रै परिखा पूरयन्तो लङ्का समन्यु. । रावणोऽपि राक्षसाना सैन्यनिर्याण-माज्ञापयामास । ततस्तेषा सग्रामो देवासुरसग्राम इवाऽतिघोर समपद्यत । राक्षसाना वानराणा च मासशोणितकर्दमः सबभूव । रात्रिश्च प्रवृत्ता,तदा निशायुद्धमभूत्। राक्षसा प्लवगान् भक्षयन्त परिपेतु । युद्धे बलिनो वानरा राक्षसीं चमूमक्षोभयन्। तदा भूमि शोणितशायकर्दमा बभूव ।

विमानेन गत्वाऽपि सीता सर्वानपिपतितान्ददर्श। शरतल्पगतौ च रामलक्ष्मणौ दृष्ट्वा दुःखार्ता सीता करुणं विललाप- "उत्सादितं कुलं त्वया, कैकेयि! कलहशीलया। हा हताऽस्मि विधवा। ममैवानार्याया हेतोः सागरमुत्तीर्य रामो गोष्पदे हतः। रामस्योपरि मां क्षिप्रं घातय, रावण! संमानय यत्नात्पतिम्।" इति।

त्रिजटा तु राक्षसी परिदेवयमानां सीतामब्रवीत्- "जीवति ते भर्ता। मा विषादं कृथाः। तथाहि वैदेहि! नेदं दिव्यं पुष्पकं विमानं त्वां धारयेद्यदेतौ गतजीवितौ। नेमौ रणे सेन्द्रैरपि सुरासुरैः शक्यौ जेतुम्।" इति। एतस्मिन्नंतरे पुष्पकं लंकां विमानमागतम्।

ततो भयाविष्टं सुग्रीवं विभीषणोऽब्रवीत्- "अलं त्रासेन। निगृह्यतां बाष्पवेगः। एवंप्रायाणि युद्धानि। नास्ति नैष्ठिको विजयः। सभाग्यशेषताऽस्माकमस्त्येव यत एतौ घोरेण शरबन्धेनैव बद्धौ दशरथात्मजौ, नैतौ मृतौ।" इति।

अन्तरे राम' स्थिरत्वात्सत्त्वयोगाच्च सलक्ष्मणः प्रत्यबुध्यत। राघवौ नीरुजौ दृष्ट्वा वानरयूथपाः सिंहनादं विनेदुः पुनश्च युद्धकामा लंकाद्वाराण्युपाजग्मुः।

रावणो नदतां वानराणां शब्दं श्रुत्वा राक्षसानाज्ञापयामास "ज्ञायतां किमेतत्" इति। ते तु राक्षसाः राघवौ शरबंधेन विमुक्तौ दृष्ट्वा विषेदुः। धूम्राक्षो नाम राक्षसो हनूमन्तं गदया मस्तके प्राहरत्। हनूमानपि तस्य शिरसि महान्तं प्रस्तरमपातयत्। तस्मिन्राक्षसे मारुतिना हतेऽपरोऽपि वज्रदंष्ट्रो नाम राक्षस आगतः सोऽङ्गदेन निपातितः। ततः सेनाध्यक्षेण प्रेषितोऽकम्पनो नाम राक्षसः आगतः स मारुतिना हतः। ततः सेनापतिं प्रहस्तं स्वयं वृक्षमुत्पाट्य नीलस्ताडयामास। विधनुश्च कृतोऽसौ नीलेन

वाहिनीपतिः । सोऽपि नीलं मुसलेनाजघान ललाटे । अनन्तरं नीलेन प्रहिता शिला प्रहस्तस्य शिरो बिभेद । हते च प्रहस्ते स्वयं राक्षसराड् रावणो निर्ययौ। तमागतं दृष्ट्वा रामो विभीषणमुवाच- "अहो ! दुष्प्रेक्ष्यो रावणो दीप्तमहातेजा आदित्य इव रश्मिभिः । दिष्ट्या पापात्मा दृष्टिपथं गत " इति ।

ततो रामो रावणं अभ्यद्रवत् । तदा हनूमांस्तु तं प्रार्थयामास- " पृष्ठं मे समारुह्य राक्षसं शास्तुमर्हसि ।" इति । रामस्तथा कृत्वा रथस्थं ददर्श रावणम् । इन्द्र इव वज्रेण मेरुं तरसा बाणेन स्वशासुं धासौ जघान । रक्षोऽधिपतेरर्कवर्णं किरीटं च चिच्छेद । निरस्तचापो हताश्वसूतश्च विह्वलन् राजा रावणो लंका विवेश ।

कुंभकर्णमागतं दृष्ट्वा प्रथमं वानरा भीतिं प्राप्ताः । परंतु वालिसुतस्यांगदस्य प्रोत्साहनात्तु ते सर्वेऽपि क्रुद्धास्तं शिलापादपादिभिर्निर्जघ्नुः । असावपि वानरसैन्यानि ममन्थ । तदा रामस्य सायकाः कुंभकर्णं विव्यधुः । सोऽपि शृंगं नाम महास्त्रं रामस्योपरि चिक्षेप । रामस्तदा वायव्यास्त्रेणास्य बाहुं जहार । अन्योऽपि बाहुरैन्द्रेणास्त्रेण रामेण कृत्तः । तथैवास्य पादावपि रामेण बाणैर्लूनौ । अन्ते गत्वा ऐन्द्रं शरं निशितमादाय कुंभकर्णस्य शिरोऽपि रामश्चकर्त, तेन स राक्षसः पपात ममार च ।

एवं सर्वान्राक्षसान् हत्वा अन्ते रावणमपि संहत्य लंकाया राज्यं विभीषणाय रामः प्रददौ । सीतां चादाय, तस्या अग्निशुद्धिं कृत्वा, ततस्तां परिशुद्धां ज्ञात्वा, तया सह पुष्पकं विमानं समारुह्य सर्वैर्वानरैः सह अयोध्यां प्राप्तो रामः । तदा रामं सर्वे अयोध्यावासिनः राज्ये अभिषेचितवन्तः। तस्य रामचंद्रस्य राज्ये सर्वेऽपि मानवाः हृष्टाः पुष्टास्तुष्टाः सन्तः इह लोके पुष्टिं लब्ध्वाऽन्ते मुक्तिमपि प्रापुः । इति ।

## समासाः ।

१ प्राकारपरिखान्तरं = प्राकारश्च परिखा च प्राकारपरिखे । तयोः अन्तरं ।
२ तृणपांसुपर्वताग्राः = तृणं च पांसुश्च पर्वताग्रं च ।
३ देवतासुरसंग्रामः = देवताश्च असुराश्च । तेषां संग्रामः ।
४ मांसशोणितकर्दमः = मांसं च शोणितं च । तयोः कर्दमः ।
५ शोणितस्रावकर्दमा = शोणितस्य स्रावः । तेन कर्दमयुक्ता ।
६ रामशरताडितः = रामस्य शरः । तेन ताडितः ।
७ वालिपुत्रः = वालिनः पुत्रः ।
८ हताश्वः = हतः अश्वः यस्य ।
९ हतसारथिः = हतः सारथिः यस्य ।

१० शरशल्याचितः = शरस्य शल्यं। तैः आचितः।
११ शरतल्पगतः = शरस्य तल्पं। तत्र गतः।
१२ दुःखार्ता = दुःखेन आर्ता।
१३ कलहशीला = कलहयुक्तं शीलं यस्याः।
१४ गतजीवितः = गतं जीवितं यस्मात्।
१५ भयाविष्टं = भयेन आविष्टं।
१६ वानरयूथपाः = वानराणां यूथानां पालकाः।
१७ युद्धकामाः = युद्धं कामः येषां ते।
१८ अकालबोधनं = न काल अकालः तस्मिन् बोधनं।
१९ बालवृद्धावरोपिता = बालाश्च वृद्धाश्च। ते अवरोपिताः यत्र।

शब्द।

| | |
|---|---|
| कृत्स्नं = संपूर्ण | पांसु = धूलि |
| प्राकार = कोटेकी दिवार | तृणं = घास |
| परिखा = खंदक | निर्याणं = प्रयाण |
| शोणित = रक्त | कर्दमः = कीचड |
| प्लवगः = वानर | स्राव = प्रवाह |
| अंतर्धापित = गुप्त हुआ | अनालक्ष्यं = न दीखनेवाला |
| गोष्पदे = गायके पांवके समान छोटे स्थानपर | बाष्पवेगः = आंसुओंका वेग |
| | नैष्ठिकः = निश्चयसे मिलनेवाला |
| नौगजी = नारंग | रश्मिः = किरण |
| समर = युद्ध | बोधन = जगाना |
| श्वासान्त = श्वास | क्रंदनं = नाद |
| निद्रित = सोया | परिशुद्ध = पवित्र |
| शित = | |

---

# पाठ ५

## मरुत्।

मरुत् देवता इन्द्रके साथ रहनेवाली है, इसलिये इसका विचार इन्द्र देवताके साथ होना योग्य है। इससे पूर्व इन्द्र देवताका विचार हुआ, अब इस पाठमें मरुत् देवताका विचार करते हैं—

" म्रियन्ते इति मरुतः " अर्थात् मरते हैं इसलिये उनको मरुत् कहते हैं। "मर्त्य, मर्य" आदि शब्दके समान अर्थ वाला यह "मरुत्" शब्द है।

वीर लोग युद्ध में मरनेके लिये तैयार होते हैं, यह अर्थ मरुत् शब्द में देखा जाता है। इस कारण वेद में मरुद्देवताके मंत्रों में बहुत कर के वीरोंका ही वर्णन होता है, यही अर्थ—

"मर+उत्" इन शब्दों में देखा जाता है। मरनेके लिये जो उठते हैं वे मरुत् कहलाते हैं। सच्चे वीर ही मरनेके लिये कटिबद्ध रहते हैं, इसी लिये सच्चे वीरोंका वर्णन मरुत्सूक्तों में होता है।

" मा+रुद्" (मत् रोना) यह अर्थ इस प्रकार शब्द विभाग करनेपर मिलता है। जो रोते नहीं वे मरुत् कहलाते हैं। हास्यमुखी वीरोंका भाव इस शब्द में है। युद्ध उपस्थित होनेपर वीर लोग आनंद करते हैं, कभी डरते नहीं और कभी रोते नहीं। यह भाव भी पूर्वोक्त भाव के साथ मिलता जुलता है, यह बात पाठक मननपूर्वक देखें।

"मा+रुध्" (मत् प्रतिबंध करना) जो स्वयं किसीको प्रतिबंध नहीं करते और जिनको कोई प्रतिबंध कर नहीं सकता। यह भी एक वीरोंकाही लक्षण है। क्यों कि वीर कभी दूसरोंकी उन्नति में रुकावट नहीं डालते, नाही अपनी उन्नति में किसी को रुकावट डालने देते हैं।

"मा+रुत्" ( मत् शब्द करना) अर्थात् जो बहुत बोलते नहीं, बहुत बकवाद नहीं करते ' जो करनेका कर्तव्य हो वह करते हैं परंतु बहुत शब्दजाल नहीं फैलाते। यह व्युत्पत्तिभी मरुतों का एक विलक्षण गुणधर्म बता रही है। वीरोंके अंदर यह गुणधर्म अवश्य चाहिये, अन्यथा जिनकी शक्ति शब्दजाल फैलाने में व्यर्थ खर्च होगी, वे लोग पौरुष कर्म कर ही नहीं सकेंगे।

मरुत् शब्द के ये यौगिक अर्थ निरुक्तकार के दिये हैं, पाठक इन अर्थों को देखें और जानें कि वेद के शब्दों के यौगिक अर्थ कैसे होते हैं। शब्द एक ही होता है, परंतु उस के विभाग करके प्रत्येक विभाग के अर्थ देखने से विविध अर्थों की प्राप्ति होती है। इन अर्थों को ध्यानमें धरकर नीचे लिखे मंत्रोंका अभ्यास अब कीजिये—

ये शुभ्रा घोरवर्पसः सुक्षत्रासो रिशादसः।
मरुद्भिरग्न आगहि ॥ ऋ० १। १९।५

( ये ) जो ( शुभ्राः ) गौरवर्ण ( घोरवर्पसः ) बडे शरीरवाले (सु-क्षत्रासः ) उत्तम क्षत्रीय तथा ( रिशादसः ) शत्रु का नाश करनेवाले हैं, उन (मरुद्भिः ) मरुतोंके साथ, हे अग्ने, ( आगहि ) आओ।

मरुतो यद्ध वो बलं जनाँ अचुच्यवीतन ।
गिरीँरचुच्यवीतन ॥ ऋ० १ । ३७ । १२

हे (मरुतः) मरुतो ! (यत् ह) जो निश्चयसे (व बलं) आपका बल है जिससे आप (जनान्) लोगोंको (अचुच्यवीतन) प्रेरित करते हैं और (गिरीन्) मेघोंको भी (अचुच्यवीतन) हटा देते हैं ।

यद्दित्था परावतः शोचिर्न मानमस्यथ ।
कस्य क्रत्वा मरुतः कस्य वर्पसा कं याथ कं ह धूतय ॥१॥
स्थिरा वः सन्त्वायुधा पराणुदे वीळू उत प्रतिष्कभे ।
युष्माकमस्तु तविषी पनीयसी मा मर्त्यस्य मायिनः॥२॥
ऋ० १ । ३९ ।

हे (मरुतः) मरुतो! (शोचिः न) प्रकाशके समान (परावतः) दूरसे दिखाई देनेवाला (यत् मानं) जो वीरताका प्रमाण आप (इत्था) इस प्रकार (प्र अस्यथ) छोड देते हैं। (कस्य क्रत्वा) किस के कर्मसे (कस्य वर्पसा) किस के रूपसे या आकारसे आप (कं याथ) किसके पास जाते हैं और तुम्हारी (धूतयः) कंपानेवाली शक्तियां (कं) किसको हिलाती हैं?॥(वः आयुधा) आपके शस्त्र (स्थिरा सन्तु) स्थिर हों, तुम्हारे शस्त्र (परा-नुदे) शत्रु को दूर करनेवाले कर्मके लिये और (प्रतिष्कभे) शत्रुको प्रतिबंध करने के लिये (वीळू) बलवान हैं (युष्माकं) आपकी (तविषी) शक्ति (पनीयसी) प्रशंसनीय (अस्तु) होवे वैसी (मायिनः) कपटी (मर्त्यस्य) मनुष्यकी (मा) न हो।

मरुतोंका यह वर्णन पाठक देखें।

> वि ये भ्राजन्ते सुमखास ऋष्टिभिः प्रच्यावयन्तो
> अच्युता चिदोजसा। मनोजुवो यन्मरुतो रथेष्वा
> वृषव्रातासः पृषतीरयुग्ध्वम् ॥ १।८५।४

हे (मरुतः) मरुतो! (ये) जो आप (सु-मखासः) उत्तम कर्म करनेवाले होकर (ऋष्टिभिः) शस्त्रोंसे (वि-भ्राजन्ते) चमकते हैं और (ओजसा) शक्ति से (चित्) निश्चयपूर्वक (अ-च्युताः) न हिलनेवालों को भी (प्रच्यावयन्तः) हिला देते हैं। आप (मनोजुवः) मनके समान वेगवान् होते हुए (वृष-व्रातासः) बैलों और गौओंके अनेक झुंडोंको पास रखनेवाले अपने (रथेषु) रथोंको (पृषतीः) नानारंगवाले पशुओंको (अयुग्ध्वम्) जोतते हैं।

> यूयं सत्यशवस आविष्कर्त महित्वना।
> विध्यता विद्युता रक्षः॥ ऋ० १।८६।९

(यूयं) आप (सत्य-शवसः) सत्य बलवाले हैं। अपने (महित्वना) महत्वसे (आविष्कर्त) प्रकट होते हैं और (विद्युता) बिजलीके समान चमकवाले शस्त्रसे (रक्षः) दुष्ट राक्षसोंको (विध्यत) वेध करते हो, काटते हो।

इस प्रकार मरुत् देवताके मंत्रोंका अध्ययन पाठक करें और वीरताका पाठ सीखें।

---

# पाठ ३

## महाभारतम् । ( भीष्मपर्व अ. १९. )

### सञ्जय उवाच ।

ततः शान्तनवो भीष्मो निर्ययौ सह सेनया ।
व्यूहं चाव्यूहत महत्सर्वतोभद्रमात्मनः ॥ १ ॥
कृपश्च कृतवर्मा च शैब्यश्चैव महारथः ।
शकुनिः सैन्धवश्चैव काम्बोजश्च सुदक्षिणः ॥ २ ॥
भीष्मेण सहिताः सर्वे पुत्रैश्च तव भारत ।
अग्रतः सर्वसैन्यानां व्यूहस्य प्रमुखे स्थिताः ॥ ३ ॥
द्रोणो भूरिश्रवाः शल्यो भगदत्तश्च मारिष ।
दक्षिणं पक्षमाश्रित्य स्थिता व्यूहस्य दंशिताः ॥ ४ ॥
अश्वत्थामा सोमदत्तश्चावन्त्यौ च महारथौ ।
महत्या सेनया युक्ता वामं पक्षमपालयन् ॥ ५ ॥
दुर्योधनो महाराज त्रिगर्तैः सर्वतो वृतः ।
व्यूहमध्ये स्थितो राजन्पाण्डवान्प्रति भारत ॥ ६ ॥
अलम्बुषो रथश्रेष्ठः श्रुतायुश्च महारथः ।
पृष्ठत सर्वसैन्यानां स्थितौ व्यूहस्य दंशितौ ॥ ७ ॥
एवं च तं तदा व्यूहं कृत्वा भारत तावकाः ।
सन्नद्धाः समदृश्यन्त प्रतपन्त इवाऽग्नयः ॥ ८ ॥
ततो युधिष्ठिरो राजा भीमसेनश्च पांडवः ।
नकुल सहदेवश्च माद्रीपुत्रावुभावपि ॥ ९ ॥

अग्रतः सर्वसैन्यानां स्थिता व्यूहस्य दंशिताः ।
धृष्टद्युम्नो विराटश्च सात्यकिश्च महारथः ॥ १० ॥
स्थिताः सैन्येन महता परानीकविनाशनाः ।
शिखण्डी विजयश्चैव राक्षसश्च घटोत्कचः ॥ ११ ॥
चेकितानो महाबाहुः कुन्तिभोजश्च वीर्यवान् ।
स्थिता रणे महाराज महत्या सेनया वृताः ॥ १२ ॥
अभिमन्युर्महेष्वासो द्रुपदश्च महाबलः ।
युयुधानो महेष्वासो युधामन्युश्च वीर्यवान् ॥ १३ ॥
कैकया भ्रातरश्चैव स्थिता युद्धाय दंशिताः ।
एवं तेऽपि महाव्यूहं प्रतिव्यूह्य सुदुर्जयम् ॥ १४ ॥
पाण्डवाः समरे शूराः स्थिता युद्धाय दंशिताः ।
तावकास्तु रणे यत्ताः सहसेना नराधिपाः ॥ १५ ॥
अभ्युद्ययू रणे पार्थान्भीष्मं कृत्वाऽग्रतो नृप ।
तथैव पाण्डवा राजन्भीमसेनपुरोगमाः ॥ १६ ॥
भीष्मं योद्धुमभीप्सन्तः संग्रामे विजयैषिणः ।
क्ष्वेडाः किलकिलाः शङ्खाः क्रकचा गोविषाणिकाः ॥ १७ ॥
भेरीमृदङ्गपणवान्नादयन्तश्च पुष्करान् ।
पाण्डवा अभ्यवर्तन्त नदन्तो भैरवान्रवान् ॥ १८ ॥
भेरीमृदङ्गशङ्खानां दुन्दुभीनां च निःस्वनैः ।
उत्कृष्टसिंहनादैश्च वल्गितैश्च पृथग्विधैः ॥ १९ ॥
वयं प्रतिनदन्तस्तानगच्छाम त्वरान्विताः ।
सहसैवाऽभिसंक्रुद्धास्ततआसीत्तुमुलं महत् ॥ २० ॥
ततोऽन्योन्यं प्रधावन्तः संप्रहारं प्रचक्रिरे ।
ततः शब्देन महता प्रचकम्पे वसुंधरा ॥ २१ ॥

पक्षिणश्च महाघोरं व्याहरन्तो विबभ्रमुः
सप्रभश्चोदितः सूर्यो निष्प्रभः समपद्यत
ववुश्च वातास्तुमुलाः शंसन्तः सुमहद्भयम् ।
घोराश्च घोरनिर्ह्रादाः शिवास्तत्र ववाशिरे ॥ २३ ॥
वेदयन्त्यो महाराज महद्वैशसमागतम् ।
दिशः प्रज्वलिता राजन्पांसुवर्षं पपात च ॥ २४ ॥
रुधिरेण समुन्मिश्रमस्थिवर्षं तथैव च ।
रुदतां वाहनानां च नेत्रेभ्यः प्रापतज्जलम् ॥ २५ ॥

ततः शांतनवः शांतनुपुत्रो भीष्म सेनया सह निर्ययौ । सर्वतो-भद्रं नामकं महद्व्यूहं च आत्मन सैन्यस्य अव्यूहत ॥ १ ॥ कृपश्च कृतवर्मा च महारथ शैब्यश्च शकुनिः सैन्धवः सिंधुराजः च सुदक्षिण कांबोजः कंबोजदेशाधिपतिश्च एव ॥ २ ॥ हे भारत ! तव पुत्रै भीष्मेण च सहिता सर्वसैन्यानां अग्रत व्यूहस्य च प्रमुखे स्थाने स्थिताः ॥ ३ ॥ हे मारिष ! धृतराष्ट्र ! द्रोणो भूरिश्रवा. शल्यः भगदत्तश्च व्यूहस्य दक्षिणं पक्षं आश्रित्य दंशिता रक्षिताः स्थिताः ॥ ४ ॥ अश्वत्थामा सोमदत्त महारथौ आवन्त्यौ अवन्ति-देशीयौ राजानौ महत्या सेनया युक्ता व्यूहस्य वामं पार्श्वं अपालयन् ॥ ५ ॥ हे महाराज राजन् ! त्रिगर्तैः सर्वतो वृतः दुर्योधन व्यूहमध्ये स्थित पांडवान् प्रति युद्धं कर्तुम् ॥ ६ ॥ रथश्रेष्ठ अलंबुष, महारथ. श्रुतायुश्च सर्वसैन्यानां व्यूहस्य पृष्ठतः दंशितौ स्थितौ ॥ ७ ॥ हे भारत ! तावका तव संबंधिनः एवं च तं व्यूहं कृत्वा सन्नद्धा सिद्धाः समदृश्यन्त यथा प्रतपन्तोऽग्नय ॥ ८ ॥ ततः राजा युधिष्ठिरः पांडवो भीमसेनश्च नकुलः सहदेवश्च उभौ अपि माद्रीपुत्रौ ॥ ९ ॥ सर्वसैन्यानां व्यूहस्य अग्रत दंशिताः

रक्षिताः स्थिताः। धृष्टद्युम्नः विराटश्च महारथः सात्यकिश्च ॥१०॥
परानीकविनाशनाः शत्रुसैन्यविनाशकाः महता सैन्येन स्थिताः।
शिखण्डी विजयोऽर्जुनश्चैव घटोत्कचो राक्षसश्च ॥११॥ महाबाहुः
चेकितानः, वीर्यवान् कुन्तिभोजश्च। हे महाराज! महत्या सेनया
वृताः रणे स्थिताः॥१२॥ महेष्वासोऽभिमन्युः, महाबलो द्रुपदश्च
महेष्वासो युयुधानः, वीर्यवान् युधामन्युश्च ॥१३॥ केकया
भ्रातरः चैव युद्धाय दंशिताः सुरक्षिताः स्थिताः। तेऽपि एवं
दुर्जयं महाव्यूहं प्रतिव्यूह्य ॥१४॥ शूराः पांडवाः समरे
युद्धाय दंशिताः स्थिताः। तावकाः तु सहसेनाः नराधिपाः रणे
यत्ताः स्थिताः॥१५॥ हे नृप! भीष्मं अग्रतः कृत्वा रणे पार्थान्
अभ्युद्ययुः। तथैव पांडवाः, हे राजन्! भीमसेनपुरोगमाः ॥१६॥
संग्रामे विजयैषिणः भीष्मं योद्धुमभीप्सन्तः। क्ष्वेडाः किलकिला-
शब्दाः संजात् ककचान् गोविषाणिकाः ॥१७॥ भेरी-मृदंग-पण-

# समासाः

१ व्यूहमध्यं=व्यूहस्य मध्यं ।
२ परानीकविनाशनः= परस्य अनीकं । तस्य विनाशनः ।
३ विजयैषिन्=विजयं इच्छति ।
४ भेरीमृदंगपणवान्=भेरी च मृदंगश्च पणवश्च ।
५ उत्कृष्टसिंहनादः =उत्कृष्टश्चासौ सिंहनादश्च ।
६ सप्रभः=प्रभया सहितः ।
७ निष्प्रभः= निर्गता प्रभा यस्मात् ।
८ घोरनिर्हाद =घोरः निर्हादः यस्य ।
९. पांसुवर्षं=पांसूनां वर्षं ।

## शब्द ।

पक्षः=विभाग, बाजू
दंशित=रक्षित
सन्नद्ध=सिद्ध
अनीक= सैन्य
पर = शत्रु
घोरनिर्हादा=बडेशब्दवाले
वैशसं=भय
अस्थि=हड्डी

महेष्वासः=बडा धनुषधारी
अभ्युद्ययुः =हमला किया
अभीप्सन्=इच्छा करनेवाला
वल्गित=शब्द, भाषण
क्ष्वेडा=गर्जना
शिवा=गीदड, सियार
पांसु= धूली
वर्ष= वृष्टि

## पाठ ७.

### रुद्र

रुद्र शब्द के अर्थ भी पूर्ववत् अनेक प्रकारके होते हैं। ये अर्थ अब इस पाठमें देखिये—

रोदिति इति रुद्रः।

रोता है इसलिये इसको रुद्र कहते हैं। जो बहुत बुरे कर्म करता है और उनका बुरा फल भोगनेके प्रसंगमें रोता है उसका नाम रुद्र है। चोर, दुष्ट इस अर्थसे रुद्र हैं। तथा—

रोदयति इति रुद्रः।

जो रुलाता है उसका नाम रुद्र है। बुरे कर्म करनेवालों को कठोर दण्ड देकर जो रुलाता है उसको रुद्र कहते हैं, परमेश्वर, न्यायाधीश आदि सब इस अर्थ से रुद्र हैं।

रु+द्र

(रु) शब्दका (द्र) भेदन करनेवाला रुद्र कहलाता है। शब्द को व्यक्त स्थितिमें प्रकट करनेवाला रुद्र है।

रुत्+रा= रुद्र

(रुत्) शब्दको (रा) देनेवाला जो है, जो शब्दका प्रेरक देव है उसका नाम रुद्र है। शब्दका प्रेरक आत्मा, परमात्मा, मेघस्थानीय विद्युत्, वक्ता आदि है। ये सब इस कारण रुद्र की विभूतियां समझी जाती हैं।

इस रीतिसे ये भिन्न भिन्न व्युत्पत्तियां देखकर पाठक रुद्र देवताके मंत्र पढेंगे, तो उनको बडा बोध मिल सकता है। यहां ७ मंत्र नमूनेके तौर पर दिये जाते हैं—

या ते रुद्र शिवा तनूरघोरापापकाशिनी।
तया नस्तन्वा शन्तमया गिरिशन्ताऽभिचाकशीहि ॥
यजु १६। २

"हे ( रुद्र ) रुद्र ! ( या ) जो ( ते ) तेरा ( पापकाशिनी ) पापनाशक ( अ-घोरा तनूः ) क्रूरतारहित शरीर है। हे ( गिरिशन्त ) वाक्शक्ति द्वारा सुख को फैलानेवाले देव ! ( तया शन्तमया ) उस सुख फैलानेवाले ( तन्वा ) शरीरसे ( नः ) हम सबको ( अभिचाकशीहि ) देख, सुखी कर॥"

इस मंत्रमें "गिरिशन्त" शब्द बहुत विचार करने योग्य है— ( गिरि ) वाणीमें रहकर जो ( शं+त ) सुख फैलाता है, उसको "गिरिशन्त" कहते हैं। वाणीके अंदर आत्मा की शक्ति है और वह ही सच्चा सुख देखनेवाली है, इत्यादि भाव यहां देखने योग्य है।

असौ यस्ताम्रो अरुण उत बभ्रुः सुमंगलः।
ये चैनं रुद्रा अभितो दिक्षु श्रिताः सहस्रशोऽवैषां हेड ईमहे॥
य० १६। ६

( य असौ ) जो यह ( ताम्रः अरुणः उत बभ्रुः सुमंगल ) लाल, अरुणवर्णका, तथा भूरे वर्णवाला, मंगल करनेवाला रुद्र है ( ये ) जो ( सहस्रशः रुद्राः अभित दिक्षु एनं श्रिता- ) हजारों दूसरे रुद्र चारों ओरसे दिशाओंमें इसके आश्रयसे रहते हैं ( एषां हेडः अव ईमहे ) इनका क्रोध हम भक्तिद्वारा दूर करते हैं।

एक रुद्र सबको आधार देनेवाला मुख्य है और उसके आधारसे अनेक हजारों रुद्र रहते हैं। मुख्य का नाम भी रुद्र है और उसके आधार से रहनेवालोंका नाम भी रुद्र ही है। यहां यह वर्णन समझनेके लिये एक परमात्माके आधार से

रहनेवाले अनेक जीवात्मा, एक सेनापतिके आश्रयसे रहनेवाले हजारों सैनिक, एक राजाके आश्रयसे रहनेवाले हजारों राजपुरुष आदि एक के आधारसे रहनेवाले अनेकों का संबंध यहां देखने योग्य है। रुलानेवाला रुद्र होता है, राजा दुष्टोंको दण्ड देकर रुलाता है इस लिये वह रुद्र है, उक्त कारण ही राजपुरुष भी रुद्रही हैं। इनके क्रोधसे अपने आपको बचानेका यत्न हरएक करें। इसी अध्यायमें —

नमो हिरण्यबाहवे सेनान्ये ॥ १६ । १७
नमो रुद्रायाततायिने क्षेत्राणां पतये नमः ।
नमः सूतायाहन्त्यै वनानां पतये नमः ॥ १६ । १८
नमो मन्त्रिणे वाणिजाय कक्षाणां पतये नमः ।
नम उच्चैर्घोषायाक्रन्दयते पत्तीनां पतये नमः ।

यह देखें और रुद्र का अर्थ समझ लें-

जनताको रुलानेवाले तो चोर डाकू आदिभी होते हैं इसलिये ये भी रुद्र ही हैं देखिये इनका वर्णन—

स्तेनानां पतये नमः ॥ य० १६ २०
नमो वञ्चते परिवञ्चते स्तायूनां पतये नमः ।
नमो निषंगिण इषुधिमते तस्कराणां पतये नमः ॥
नमः सृकायिभ्यो जिघांसद्भ्यो मुष्णतां पतये नमः ॥
नमोऽसिमद्भ्यो नक्तंचरद्भ्यो विकृन्तानां पतये नमः ।
य० १६।२१

( स्तेनानां पतये ) चोरोंके स्वामीके लिये ( नमः ) शस्त्र या दण्ड दिया जावे। (वञ्चते, परिवञ्चते स्तायूनां पतये) ठगाने वाले, सब प्रकारसे ठगाने वाले, लुटेरोंके स्वामीके लिये दंड दिया जावे। ( निषंगिणे इषुधिमते तस्कराणां पतये नमः ) खड्ग धारण करने वाले,बाण धारी चोरोंके स्वामी के लिये दण्ड दिया जावे ।(सृकायिभ्य जिघांसद्भ्यः मुष्णतां पतये नमः) शस्त्र-धारी घातपात करनेवाले डाकुओंके स्वामीके लिये दण्ड दिया जावे। ( असिमद्भ्यः नक्तं चरद्भ्यः विकृन्तानां पतये नमः ) तलवारधारी, रात्रीके समय घूमनेवाले और काटनेवालों के मुखियाके लिये दण्ड दिया जावे।

इन मंत्रोंमें जो स्तेन आदि शब्द हैं वे सब रुद्रोंके ही रूप हैं। ये रुद्र जनताको रुलाते हैं, यह बात सब जान सकते हैं। चोर डाकू खूनी लुटेरे ये जनताको कितने सताते हैं यह सब जानते ही हैं। ये रुलाते हैं इसी लिये ये रुद्र हैं। पाठक यहां विचार करके देखें कि राजा और राजपुरुष दुष्टोंको रुलाते इस कारण ही रुद्र हैं और ये चोर आदि जनताको रुलाते हैं इस कारण रुद्र हैं। दोनों में रुलानेका धर्म समान है। परंतु

" नमः " शब्द के अर्थमें भेद है। " नमः " शब्द के अर्थ- "नमन, वज्र, शस्त्र, दण्ड, मेघकी विद्युत्" आदि हैं। वज्र, शस्त्र और दण्ड ये शत्रुको तथा दुष्टों को नमाते हैं इसलिये इनक नाम "नमः" है। यहां भी पाठक नमः का यौगिक अर्थ ही देखें। नमः शब्दका यह अर्थ वैदिक कोश निघण्टुमें दिया है । वज्र के अंदर ही दुष्टोंको नम्र बनाने का सामर्थ्य है इसलिये वज्रका नाम नमः है। यह अर्थ लेकर उक्त मंत्र भागमें नमः का अर्थ शस्त्र या दण्ड किया है।

रुद्र नाम परमात्माका है क्यों कि वह दुष्टोंको रुलाता है। फिर रुद्रों के रूपोंमें "चोर" किस प्रकार आगये हैं, यह शंका यहां पाठकोंके मनमें उत्पन्न हो सकती है, इसका समाधान बडे लंबे लेख से दिया जा सकता है, परंतु अतिसंक्षेपसे यहां इस का समाधान किया जाता है, पाठक उसका विचार करें—

परमात्मा हृदयकी गुहामें छिपा रहता है, चोर भी पहाड के गुहामें छिपा रहता है, कितना भी ढूंढा जाय तो भी परमात्म प्रत्यक्ष नहीं होता, उसी प्रकार प्रवीण चोर भी प्रत्यक्ष नहीं होता जिस प्रकार चोर न समझते हुए धन का अपहार करता है, ठीक उसी प्रकार परमेश्वर भी जिस बुरे मनुष्यका धन हरना चाहता है न समझते हुए उसका धन हरण करता है। इस प्रकार यदि समानता कविकी दृष्टीसे देखी जाय तो पाठकोंको पता लगजायग कि इनमें समानता कहां है और विषमता कहां है। यह बह गूढ विषय है इसलिये इस समय समझमें आना कठिन है जो आगे विशेष अभ्यास होनेपर स्वयं खुल जायगा।

---

# पाठ ८

महाभारतम् । ( भीष्मपर्व. अ. १०० )

सञ्जय उवाच।

अभिमन्युरथोदार· पिशङ्गैस्तुरगोत्तमैः ।
अभिदुद्राव तेजस्वी दुर्योधनबलं महत् ॥ १ ॥
विकिरञ्शरवर्षाणि वारिधारा इवाऽम्बुदः।
न शेकुः समरे क्रुद्धं सौभद्रमरिसूदनम् ॥ २ ॥
शस्त्रौघिण गाहमानं सेनासागरमक्षयम् ।
निवारयितुमप्याजौ त्वदीयाः कुरुनन्दन ॥ ३ ॥
तेन मुक्ता रणे राजञ्शरा शत्रुनिबर्हणाः ।
क्षत्रियाननयञ्शूराप्रेतराजनिवेशनम् ॥ ४ ॥
यमदण्डोपमान्घोराञ्ज्वलिताशीविषोपमान् ।
सौभद्रः समरे क्रुद्ध प्रेषयामास सायकान् ॥ ५ ॥
स रथान्रथिनस्तूर्णं हयांश्चैवससादिन ।
गजारोहांश्च सगजान्दारयामास फाल्गुनिः ॥ ६ ॥
तस्य तत्कुर्वतः कर्म महत्संख्ये महीभृत ।
पूजयाञ्चक्रिरे हृष्टाः प्रशशंसुश्च फाल्गुनिम् ॥ ७ ॥
तान्यनीकानि सौभद्रो द्रावयामास भारत ।
तूलराशीनिवाकाशे मारुत सर्वतोदिशम् ॥ ८ ॥
तेन विद्राव्यमाणानि तव सैन्यानि भारत ।
त्रातारं नाध्यगच्छन्त पङ्के मग्ना इव द्विपा ॥ ९ ॥
विद्राव्य सर्वसैन्यानि तावकानि नरोत्तम ।
अभिमन्युः स्थितो राजन्विधूमोऽग्निरिव ज्वलन्॥१०॥
न चैनं तावका राजन्विषेहुररिघातिनम् ।
प्रदीप्तं पावकं यद्वत्पतङ्गा· कालचोदिता॥ ११ ॥

त्वदीयाः त्वत्पक्षीयाः अक्षयं सेनासागरं गाहमानं शस्त्रौघिणं अभिमन्युं आजौ युद्धे निवारयितुं अपि न शेकुः ॥ ३ ॥ हे राजन् ! तेन अभिमन्युना रणे मुक्ताः शत्रुनिबर्हणाः शत्रुनाशकाः शराः बाणाः शूरान् क्षत्रियान् प्रेतराजनिवेशनं यमसदनं अनयन् ॥ ४ ॥ समरे क्रुद्धः सौभद्रः आशीविषोपमान् यमदण्डोपमान् घोरान् ज्वलितान् सायकान् बाणान् प्रेषयामास ॥ ५ ॥ स फाल्गुनिः फाल्गुनस्य अर्जुनस्य पुत्रः तूर्णं सत्वरं सरथान् रथिनः, ससादिनो हयान्, सगजान् गजारोहान् च दारयामास ॥६॥ तस्य तन्महत्कर्म संख्ये युद्धे कुर्वतः दृष्ट्वा महीभृतो राजानः फाल्गुनिं अभिमन्युं पूजयांचक्रिरे तं प्रशशंसुश्च ॥ ७ ॥ हे भारत ! सौभद्रः तानि अनीकानि सर्वतोदिशं द्रावयामास, मारुतः तूलराशीन् आकाशे इव ॥ ८ ॥ हे भारत ! तेन विद्राव्यमाणानि तव सैन्यानि, पंके कर्दमे मग्ना द्विपाः गजा इव, त्रातारं नाध्यगच्छन्त न जानन्त ॥ ९ ॥ हे नरोत्तम ! तावकानि सर्वसैन्यानि विद्राव्य, हे राजन् ! विधूमोऽग्निरिव ज्वलन्, अभिमन्युः स्थितः ॥ १० ॥ हे राजन् ! एनं अरिघातिनं अभिमन्युं तावका वीराः न विषेहुः । कालचोदिताः कालप्रेरिताः पतंगा यद्वत् प्रदीप्तं पावकं ॥ ११ ॥ पाण्डवानां महारथः महेष्वासः अभिमन्युः सर्वशत्रुभ्यः प्रहरन् सवज्रः वासव इन्द्र इव अदृश्यत ॥ १२ ॥ हे राजन् ! अस्य हेमपृष्ठं धनुः दिशः विचरत् ददृशे । यथा तोयदेषु मेघेषु शतह्रदा विद्युत् राजमाना ॥ १३ ॥ हेराजन् ! निशिताः पीता शराः संयुगे युद्धे निश्चरन्ति स्म फुल्लद्रुमात् वनात् भ्रमराणां व्रजा इव ॥ १४॥ तथैव तस्य महात्मनः सौभद्रस्य चरतः काञ्चनांगेन रथेन अन्तरं जना न ददृशुः ॥१५॥ कृपं द्रौणिं अश्वत्थामानं, सबृहद्बलं बृहद्बलेन सहितं सैंधवं सिंधुराजं मोहयित्वा महेष्वासो, महाधनुर्धारी लघु सुष्ठु च व्यचरत् ॥ १६ ॥ हे भारत ! अस्य तव वाहिनीं

दहतः धनुः मंडलीकृतं सूर्यमंडलसंकाशं एव पश्याम ॥ १७ ॥ शूराः क्षत्रियाः तं तरस्विनं प्रतपन्तं दृष्ट्वा, तस्य कर्मभिः इमं लोकं भूलोकं द्विफाल्गुनं मेनिरे ॥ १८ ॥ हे महाराज ! सा भारती महाचमूः तेन अर्दिता । मदवशा योषिदिव तत्र तत्रैव व्यभ्रमत् ॥ १९ ॥ महासैन्यं द्रावयित्वा महारथान् कंपयित्वा, सुहृदः नंदयामास, यासव इन्द्रो मयं जित्वा इव ॥ २० ॥ हे भारत ! तेन तव सैन्यानि संयुगे विद्राव्यमाणानि तव सैन्यस्य घोरं आर्तस्वनं चक्रुः ॥ २१ ॥ मारुतोद्धतवेगस्य सागरस्य पर्वणि इव, हे राजन् ! तदा दुर्योधनः आर्ष्यशृंगिं अलंबुषं राक्षसमभाषत ॥ २२ ॥

समासाः ।

१ तुरगोत्तमः = तुरगेषु उत्तमः ।
२ दुर्योधनबलं = दुर्योधनस्य बलम् ।
३ शरवर्षं = शराणां वर्षम् ।
४ सेनासागरः = सेना एव सागरः ।
५ प्रेतराजनिवेशनम् = प्रेतानां राजा । तस्य निवेशनम् ।
६ यमदण्डोपमः यमस्य दण्डः । तस्य उपमा यस्मै।
७ विधूमः = विगतः धूमः यस्मात् ।
८ फुल्लद्रुमं = फुल्लाः द्रुमा यस्मिन् ।
९ मारुतोद्धतवेगः = मारुतेन उद्धतः । उद्धतः वेगः यस्य ।

शब्द ।

| | |
|---|---|
| तुरगः = घोड़ा | प्रेतराज = यम |
| अम्बुदः = मेघ | तूल = कपास |
| तोयदः = ,, | पंक = कीचड़ |
| जलदः = ,, | द्विप = हाथी |
| गाहमान = तैरनेवाला | कांचनं = सुवर्ण, सोना |
| वाहिनी = सेना | योषित् = स्त्री |

# पाठ ९

## औषधि.

इस पाठमें वैदिक शब्द की एक विशेषता बतानी है। कई शब्दों प्रथमाक्षर लुप्त हो जाते हैं। यह औषधि या ओषधि शब्द स्तवमें " दोषधि " है, इसके प्रथम स्थानके दकार का लोप कर 'दोषधि' का 'ओषधि' बनता है । इसका अर्थ—

दोष+धि=दोषोंको धोनेवाली

ऐसा होता है । शरीरके अंदर जितने दोष, रोगबीज अथवा शु क्षीण करनेवाले कारण होते हैं, उन सब दोषोंको धोकर करनेवाली वनस्पति होने के कारण उसको वास्तवमें "दोषधि" कहना चाहिये परंतु "ओषधि" कहते हैं । अब इसके देखिये—

या ओषधी पूर्वा जाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरा ।
मनै नु बभ्रूणामहं शतं धामानि सप्त च ॥ ७५ ॥

दहतः धनुः मंडलीकृतं सूर्यमंडलसंकाशं एव पश्यामि ॥ १७ ॥ शूराः क्षत्रियाः तं तरस्विनं प्रतपन्तं दृष्ट्वा, तस्य कर्मभिः इमं लोकं भूलोकं द्विफाल्गुनं मेनिरे ॥ १८ ॥ हे महाराज! सा भारती महाचमूः तेन अर्दिता। मदवशा योषिदिव तत्र तत्रैव व्यभ्रमत् ॥ १९॥ महासैन्यं द्रावयित्वा महारथान् कंपयित्वा, सुहृदः नंदयामास, वासव इन्द्रो मयं जित्वा इव ॥ २० ॥ हे भारत! तेन तव सैन्यानि संयुगे विद्राव्यमाणानि तव सैन्यस्य घोरं आर्तस्वनं चक्रुः ॥ २१ ॥ मारुतोद्धतवेगस्य सागरस्य पर्वणि इव, हे राजन्! तदा दुर्योधनः आर्ष्यशृंगिं अलंबुषं राक्षसमभाषत ॥ २२ ॥

समासाः।

१ तुरगोत्तमः = तुरगेषु उत्तमः।
२ दुर्योधनबलं = दुर्योधनस्य बलम्।
३ शरवर्षं = शराणां वर्षम्।
४ सेनासागरः = सेना एव सागरः।
५ प्रेतराजनिवेशनम् = प्रेतानां राजा। तस्य निवेशनम्।
६ यमदण्डोपमः यमस्य दण्डः। तस्य उपमा यस्मै।
७ विधूमः = विगतः धूमः यस्मात्।
८ फुल्लद्रुमं = फुल्लाः द्रुमा यस्मिन्।
९ मारुतोद्धतवेगः = मारुतेन उद्धतः। उद्धतः वेगः यस्य।

शब्द।

| | |
|---|---|
| तुरगः = घोडा | प्रेतराज = यम |
| अम्बुदः = मेघ | तूल = कपास |
| तोयदः = ,, | पंक = कीचड |
| जलदः = ,, | द्विप = हाथी |
| गाहमान = तैरनेवाला | कांचनं = सुवर्ण, सोना |
| वाहिनी = सेना | योषित् = स्त्री |

# पाठ ९

## औषधि.

इस पाठमें वैदिक शब्द की एक विशेषता बतानी है। कई शब्दों के प्रथमाक्षर लुप्त हो जाते हैं। यह औषधि या ओषधि शब्द वास्तवमें " दोषधि " है, इसके प्रथम स्थानके दकार का लोप होकर 'दोषधि' का 'ओषधि' बनता है। इसका अर्थ—

दोष+धि=दोषोंको धोनेवाली

ऐसा होता है। शरीरके अंदर जितने दोष, रोगबीज अथवा आयु क्षीण करनेवाले कारण होते हैं, उन सब दोषोंको धोकर शुद्ध करनेवाली वनस्पति होने के कारण उसको वास्तवमें "दोष+धि" कहना चाहिये परंतु "ओषधि" कहते हैं। अब इसके मंत्र देखिये—

या ओषधी पूर्वा जाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरा।
मनै नु बभ्रूणामहं शतं धामानि सप्त च ॥ ७५ ॥

यजु० १२।७५

( या ओषधी ) जो औषधियां ( देवेभ्य ) देवोंसे ( त्रियुगं पुरा पूर्वा जाता ) तीन युग पहिले उत्पन्न हुई थीं, उन (बभ्रूणा) भरण पोषण करनेवाली औषधियोंके ( शतं सप्त च धामानि ) सौ और सात धाम हैं ऐसा मैं ( मनै नु ) मानता हूं।

शतं वो अम्ब धामानि सहस्रमुत वो रुह।
अधा शतक्रत्वो यूयमिमं मे अगदं कृत ॥ ७६ ॥

हे ( अम्ब ) रक्षक औषधि' ( व शतं धामानि ) आपके सौ धाम हैं ( उत व रुहः सहस्रं ) और आपके अंकुर हजारों हैं।

( अधा ) तथा ( यूयं शतक्रत्वः) आप सौ कर्म करनेवाली बन-कर ( इमं मे अगदं कृत ) इस मेरे रोगीको नीरोग बना दो।

ओषधीः प्रतिमोदध्वं पुष्पवतीः प्रसूवरीः ।
अश्वा इव सजित्वरीर्वीरुधः पारयिष्ण्वः ॥ ७७ ॥

( पुष्पवतीः ) फूलवाली ( प्र-सूवरीः ) सुख देनेवाली औषधियां ( वीरुधः ) वनस्पतियां ( पारयिष्ण्वः ) रोगोंके पार पहुंचाने वाली हैं, ये ( अश्वा इव सजित्वरीः ) घोडों के समान वेगवान अर्थात् अपना कार्य करनेमें पूर्ण समर्थ हैं, इन से (प्रति-मोदध्वम् ) आनंदित होओ ॥

ओषधीरिति मातरस्तद्वो देवीरुप ब्रुवे ।
सनेयमश्वं गां वास आत्मानं तव पूरुष ॥ ७८ ॥

औषधियां ( मातरः ) माताएँ हैं, हे (देवीः) दिव्य औषधियो! तथा हे पुरुष! ( तत् वः उपब्रुवे ) वह आपसे मैं कहता हूं कि ( अश्वं, गां, वासः, आत्मानं ) घोडा, गाय, वस्त्र तथा अपने आत्माको ( सनेयं ) नीरोग होकर मैं प्राप्त करूं ॥

यत्रौषधीः समग्मत राजानः समिताविव ।
विप्रः स उच्यते भिषग्रक्षोहाऽमीवचातनः ॥८०॥

( राजानः समितौ इव ) राजा लोक जैसे युद्धोंमें जाते हैं उस प्रकार ( यत्र औषधीः समग्मत ) जहां औषधियां इकट्ठी होती हैं (सः विप्रः भिषक् उच्यते) उसी विप्रको वैद्य कहते हैं वह(अमीव-चातन , रक्षो-हा ) रोगोंका दूर करनेवाला है और रोगबीजों का भी नाश करता है।

इदिमा वाजयन्नहमोषधीर्हस्त आदधे ।
आत्मा यक्ष्मस्य नश्यति पुरा जीवगृभो यथा ॥८१॥

(अहं यत् इमाः ओषधीः) मैं यदि ये औषधियां (वाजयन् हस्त आदधे ) बल बढाता हुआ हाथ में पकडूं तो ( यक्ष्मस्य आत्मा नश्यति ) रोगकी जड नष्ट हो जाती है ( यथा पुरा जीवगृभः ). जिस प्रकार पहिले रोगसे पकडा हुआ प्राणी नष्ट होता है ॥

यस्यौषधीः प्रसर्पथाङ्गमङ्गं परुष्परुः ।
ततो यक्ष्मं वि बाधस्व उग्रो मध्यमशीरिव ॥८६॥

हे औषधियो ! ( यस्य अंगं अंगं परुः परुः ) जिसके अंग अंगमें और जोड जोडमें तुम ( प्रसर्पथ ) जाती हो ( ततः यक्ष्मं वि बाधस्व ) उसके बाद तुम रोग को प्रतिबंध करती हो जैसे ( उग्रः ) क्षत्रिय ( मध्यमशीः इव ) बीचके मर्मोंको काटता है ॥

याः फलिनीर्या अफला याश्च पुष्पिणीः ।
बृहस्पतिप्रसूतास्ता नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ ८९ ॥

( याः फलिनीः ) जो फल वाली, ( या अफलाः ) जो फल-रहित और ( याः च पुष्पिणीः ) जो फूलवाली औषधियां हैं ( ताः बृहस्पतिप्रसूताः ) वे ज्ञानी के द्वारा दिये जानेपर ( नः अंहसः मुञ्चन्तु ) हमें पापरूपी रोगोंसे बचावें ॥

या ओषधीः सोमराज्ञीर्बह्वीः शतविचक्षणाः ।
तासामसि त्वमुत्तमारं कामाय शं हृदे ॥९२॥

जो औषधियां ( सोम-राज्ञीः ) जिनका राजा सोम है और जो ( बह्वीः शतविचक्षणाः ) बहुत सौ प्रकारके शुभगुणोंसे युक्त हैं। ( तासां त्वं उत्तमा असि ) उनमें तू उत्तम है ( कामाय अरं ) ईप्सित कार्यके लिये पर्याप्त और ( हृदे शं ) हृदयके लिये आनंद दायक है ।

या ओषधीः सोमराज्ञीर्विष्ठिताः पृथिवीमनु ।
बृहस्पतिप्रसूता अस्यै संधत्त वीर्यम् ॥ ९२ ॥

जो सोम राजाके राज्यमें रहनेवाली औषधियां पृथ्वीपर (अनु-वि-स्थिताः) आकर रही हैं। वे (बृहस्पति-प्रसूताः) विद्वान् द्वारा दियी जानेपर (अस्यै वीर्यं संधत्त) इसके लिये वीर्य धारण करें॥

ओषधयः समवदन्त सोमेन सह राज्ञा ।
यस्मै कृणोति ब्राह्मणस्तं राजन्पारयामसि ।।९६।।

सोम राजा के साथ औषधियां बोलती हैं कि जिसकेलिये ब्राह्मण हमें देता है, हे राजन्! (तं पारयामसि) उसे हम पार ले जाती हैं।

नाशयित्री बलासस्यार्शस उपचितामसि ।
अथो शतस्य यक्ष्मणां पाकारोरसि नाशनी ।।९७।।

(बलासस्य) कफ, (अर्शसः) बवासीर, (उपचितां) सूजन आदिकी (नाशयित्री असि) नाश करनेवाली तू है। (अथो) और (यक्ष्मणां शतस्य) रोगोंके सैंकड़ों भेदोंका तथा (पाकारोः) पककर होनेवाले रोगोंकी (नाशनी असि) नाश करनेवाली तू है॥

इस प्रकार औषधि प्रकरण का पाठक अभ्यास कर सकते हैं

---

# पाठ १०

## ( महाभारत उद्योग० अ० ३३ )

### विदुर उवाच ।

राजा लक्षणसंपन्नस्त्रैलोक्यस्याधिपो भवेत् ।
प्रेष्यस्ते प्रेपितश्चैव धृतराष्ट्र युधिष्ठिर ॥ १६॥

विपरीततरश्च त्वं भागधेये न संमत ।
अर्चिषां प्रक्षयाच्चैव धर्मात्मा धर्मकोविद· ॥ १७॥

आनृशंस्यादनुक्रोशाद्धर्मात्सत्यात्पराक्रमात् ।
गुरुत्वात्त्वयि संप्रेक्ष्य बहूक्लेशांस्तितिक्षते ॥ १८॥

दुर्योधने सौबले च कर्णे दु शासने तथा ।
एतेष्वैश्वर्यमाधाय कथं त्वं भूतिमिच्छसि ॥ १९॥

आत्मज्ञानं समारंभस्तितिक्षा धर्मनित्यता ।
यमर्थान्नापकर्षन्ति स वै पण्डित उच्यते ॥ २० ॥

निषेवते प्रशस्तानि निंदितानि न सेवते ।
अनास्तिक श्रद्दधान एतत्पंडितलक्षणम् ॥ २१ ॥

क्रोधो हर्षश्च दर्पश्च ह्रीस्तंभो मान्यमानिता ।
यमर्थान्नापकर्षन्ति स वै पण्डित उच्यते ॥ २२ ॥

यस्य कृत्यं न जानन्ति मंत्रं वा मंत्रितं परे ।
कृतमेवास्य जानन्ति स वै पण्डित उच्यते ॥ २३ ॥

यस्य कृत्यं न विघ्नन्ति शीतमुष्णं भयं रति,।
समृद्धिरसमृद्धिर्वा स वै पण्डित उच्यते ॥ २४ ॥

यस्य संसारिणी प्रज्ञा धर्मार्थावनुवर्तते ।
कामादर्थं वृणीते यः स वै पण्डित उच्यते ॥ २५ ॥

यथाशक्ति चिकीर्षन्ति यथाशक्ति च कुर्वते ।
न किंचिदवमन्यन्ते नराः पण्डितबुद्धयः ॥ २६ ॥

निश्चित्य यः प्रक्रमते नान्तर्वसति कर्मणः ।
अवंध्यकालो वश्यात्मा स वै पण्डित उच्यते ॥ २७ ॥

आर्यकर्मणि रज्यन्ते भूतिकर्माणि कुर्वते ॥
हितं न चाभ्यसूयन्ति पण्डिता भरतर्षभ ॥ २८ ॥

न हृष्यत्यात्मसंमाने नावमानेन तप्यते ।
गांगो ह्रद इवाऽक्षोभ्यो यः स पण्डित उच्यते ॥ २९ ॥

तत्त्वज्ञः सर्वभूतानां योगज्ञः सर्वकर्मणाम् ।
उपायज्ञो मनुष्याणां नरः पण्डित उच्यते ॥ ३० ॥

श्रुतं प्रज्ञानुगं यस्य प्रज्ञा चैव श्रुतानुगा ।
असंभिन्नार्थमर्यादः पण्डिताख्यां लभेत सः ॥ ३१ ॥

अश्रुतश्च समुन्नद्धो दरिद्रश्च महामनाः ।
अर्थांश्चाकर्मणा प्रेप्सुर्मूढ इत्युच्यते बुधैः ॥ ३२ ॥

स्वमर्थं यः परित्यज्य परार्थमनुतिष्ठति ।
मिथ्या चरति मित्रार्थे यश्च मूढः स उच्यते ॥ ३३ ॥

अकामान्कामयति यः कामयानान्परित्यजेत् ।
बलवन्तं च यो द्वेष्टि तमाहुर्मूढचेतसम् ॥ ३४ ॥

अमित्रं कुरुते मित्रं मित्रं द्वेष्टि हिनस्ति च ।
कर्म चारभते दुष्टं तमाहुर्मूढचेतसम् ॥ ३५ ॥

संसारयति कृत्यानि सर्वत्र विचिकित्सते ।
चिरं करोति क्षिप्रार्थे स मूढो भरतर्षभ ॥ ३६ ॥

श्राद्धं पितृभ्यो न ददाति दैवतानि न चार्चति ।
सुहृन्मित्रं न लभते तमाहुर्मूढचेतसम् ॥ ३७ ॥

अनाहूतः प्रविशति अपृष्टो बहु भाषते ।
अविश्वस्ते विश्वसिति मूढचेता नराधमः ॥ ३८ ॥

परं क्षिपति दोषेण वर्तमानः स्वयं तथा ।
यश्च कुध्यत्यनीशानः स च मूढतमो नरः ॥ ३९ ॥

आत्मनो बलमज्ञाय धर्मार्थपरिवर्जितम् ।
अलभ्यमिच्छन्नैष्कर्म्यान्मूढबुद्धिरिहोच्यते ॥ ४० ॥

अशिष्यं शास्ति यो राजन्यश्च शून्यमुपासते ।
कदर्यं भजते यश्च तमाहुर्मूढचेतसम् ॥ ४१ ॥

अर्थं महान्तमासाद्य विद्यामैश्वर्यमेव वा ।
विचरत्यसमुन्नद्धो यः स पण्डित उच्यते ॥ ४२ ॥

एकः संपन्नमश्नाति वस्ते वासश्च शोभनम् ।
योऽसंविभज्य भृत्येभ्यः को नृशंसतरस्ततः॥४३ ॥

एकः पापानि कुरुते फलं भुङ्क्ते महाजनः ।
भोक्तारो विप्रमुच्यन्ते कर्ता दोषेण लिप्यते ॥ ४४ ॥

एकं हन्यान्न वा हन्यादिषुर्मुक्तो धनुष्मता ।
बुद्धिर्बुद्धिमतोत्सृष्टा हन्याद्राष्ट्रं सराजकम्॥ ४५ ॥

एकं विषरसो हन्ति शस्त्रेणैकश्च वध्यते ।
सराष्ट्रं सप्रजं हन्ति राजानं मंत्रविप्लवः ॥ ४६ ॥

एकः स्वादु न भुञ्जीत एकश्चार्थान्न चिंतयेत् ।
एको न गच्छेदध्वानं नैकः सुप्तेषु जागृयात् ॥४७॥

एकमेवाऽद्वितीयं तद्यद्राजन्नावबुध्यसे ।
सत्यं स्वर्गस्य सोपानं पारावारस्य नौरिव ॥४८॥

एकः क्षमावतां दोषो द्वितीयो नोपपद्यते ।
यदेनं क्षमया युक्तमशक्तं मन्यते जनः ॥४९॥

सोऽस्य दोषो न मन्तव्यः क्षमा हि परमं बलम् ।
क्षमा गुणो ह्यशक्तानां शक्तानां भूषणं क्षमा ॥ ५० ॥

क्षमा वशीकृतिर्लोके क्षमया किं न साध्यते ।
शान्तिखड्गः करे यस्य किं करिष्यति दुर्जनः ॥५१॥

अतृणे पतितो वह्निः स्वयमेवोपशाम्यति ।
अक्षमावान्परं दोषैरात्मानं चैव योजयेत् ॥५२॥

एको धर्मः परं श्रेयः क्षमैका शांतिरुत्तमा ।
विद्यैका परमा तृप्तिरहिंसैका सुखावहा ॥५३॥

द्वाविमौ ग्रसते भूमिः सर्पो बिलशयानिव ।
राजानं चाविरोद्धारं ब्राह्मणं चाऽप्रवासिनम् ॥५४॥

द्वे कर्मणी नरः कुर्वन्नस्मिँल्लोके विरोचते ।
अब्रुवन्परुषं किंचिदसतोऽनर्चयंस्तथा ॥५५॥

म. भा. उद्यो. ३३

# पाठ ११

[ १ ]

सत्यं बृहदृतमुग्रं दीक्षा तपो ब्रह्म यज्ञः पृथिवीं धारयन्ति ।
सा नो भूतस्य भव्यस्य पत्न्युरुं लोकं पृथिवी नः कृणोतु॥१॥

अथर्ववेद. १२।१।१

( सत्यं ) सत्य, ( बृहत् ) वृद्धि, ( ऋतं ) न्याय्य व्यवहार, ( उग्रं ) क्षात्रतेज, ( दीक्षा ) दक्षता, ( तपः ) तप, द्वंद्व सहन करने की शक्ति, ( ब्रह्म ) ज्ञान, (यज्ञः) शुभकर्म ये गुण (पृथिवीं धारयन्ति ) मातृभूमिका धारण करते हैं । ( सा नः पृथिवी ) वह हमारी मातृभूमि हमारे (भूतस्य भव्यस्य पत्नी) भूत भविष्य की पालन कर्त्री है, वह ( नः उरुं लोकं कृणोतु ) हमारे लिये विस्तृत स्थान करे । अर्थात् हमें विस्तृत स्थान देवे ।

[ २ ]

असंबाधं मध्यतो मानवानां यस्या उद्वतः प्रवतः समं बहु ।
नानावीर्या ओषधीर्या बिभर्ति पृथिवी नः प्रथतां राध्यतां नः॥२॥

( यस्याः मानवानां मध्यतः ) जिस मातृभूमिके मनुष्योंके अंदर ( उद्वतः, प्रवत, समं बहु अ-संबाधं ) उच्चता और नीचता तथा समता के विषयमें बहुत ही निर्वैरता है और (या नाना-वीर्या ओषधीः बिभर्ति ) नाना प्रकारके वीर्योंसे युक्त औषधियोंको धारण पोषण करती है, वह ( नः पृथिवी ) हमारी मातृभूमि ( नः प्रथतां राध्यतां ) हमारी कीर्तिका साधन करे । अर्थात् इस मातृभूमिके कारण हमारी प्रसिद्धि होवे ।

[३]

यस्याश्चतस्र प्रदिशः पृथिव्या यस्यामन्नं कृष्टय संबभूवुः।
या बिभर्ति बहुधा प्राणदेजत्सा नो भूमिर्गोष्वप्यन्ने दधातु ॥४॥

( यस्या पृथिव्या चतस्रः प्रदिशः ) जिस मातृभूमिकी चारों दिशाओंमें ( कृष्टय ) विविध खेतियां ( यस्यां अन्नं संबभूवुः ) जिसमें अन्नको उत्पन्न करती हैं। और उससे ( या ) जो भूमि ( एजत् प्राणत् बहुधा बिभर्ति ) घूमने फिरनेवाले प्राणिमात्र को बहुत प्रकारसे पुष्ट करती है ( सा नो भूमिः ) वह हमारी मातृ-भूमि हमें ( गोषु अन्ने अपि दधातु) गौओंमें तथा अन्नमें भी धारण करें।

[४]

[५]

यां रक्षन्त्यस्वप्ना विश्वदानीं देवा भूमिं पृथिवीमप्रमादम् ।
सा नो मधु प्रियं दुहामथो उक्षतु वर्चसा ॥ ७ ॥

(विश्वदानीं यां भूमिं पृथिवीं) सब कुछ देनेवाली जिस विस्तृत मातृभूमि की ( अ-स्वप्नाः देवाः ) सुस्ती न करनेवाले देव ( अ-प्रमादं रक्षन्ति ) प्रमादरहित होकर रक्षा करते हैं ( सा नः प्रियं मधु दुहां ) वह हमको मीठे मधुर पदार्थ देती रहे ( अथो वर्चसा उक्षतु ) और तेजके साथ हमें बढाये ॥

[६]

यो नो द्वेषत् पृथिवि यः पृतन्याद्योऽभिदासान्मनसा यो वधेन ।
तं नो भूमे रंधय पूर्वकृत्वरि ॥ १४ ॥

हे ( पृथिवि ) मातृभूमि ! ( यः नः द्वेषत् ) जो हम सब का द्वेष [क]रे ( यः पृतन्यात् ) जो हमारे ऊपर सेना चलावे, ( यः मनसा [अ]भिदासात् ) जो मनसे हमें दास बनानेका विचार करे, तथा ( यः [वध]ेन) जो वधसे हमारा नाश करनेका यत्न करे, हे (पूर्व-कृत्वरि) [पू]र्व कर्मोंमें कुशल ( नः भूमे ) हमारी मातृभूमि ! तू ( तं रंधय ) [उस]का पूर्ण नाश कर ।

[७]

त्वज्जातास्त्वयि चरन्ति मर्त्यास्त्वं बिभर्षि द्विपदस्त्वं चतुष्पदः।
तवेमे पृथिवि पञ्च मानवा येभ्यो ज्योतिरमृतं मर्त्येभ्य उद्यन्त्सूर्यो
रश्मिभिरातनोति ॥ १५॥

हे ( पृथिवि ) मातृभूमि ! ( ये मर्त्याः त्वज्जाताः ) जो हम सब मनुष्य तुझसे ही उत्पन्न हुए हैं और ( त्वयि चरन्ति ) तुझपर ही चलते हैं, (त्वं द्विपदः चतुष्पदः बिभर्षि) तू द्विपाद और चतु- ष्पादोंको धारण पोषण करती हो, ( येभ्यः मर्त्येभ्यः ) जिन मर प्राणियों के लिये ( अमृतं ज्योतिः ) अमृतमय प्रकाश ( उद्य सूर्यः ) उदय होनेवाला सूर्य ( रश्मिभिः आतनोति ) अपन किरणोंसे फैलाता है, वे ( इमे पंच मानवा ) ये सब पांच प्रकार के मनुष्य ( तव एव ) तेरे ही सुपुत्र हैं।

[८]

विश्वस्वं मातरमोषधीनां ध्रुवां भूमिं पृथिवीं धर्मणा
धृताम् । शिवां स्योनामनु चरेम विश्वहा ॥ १७ ॥

( ओषधीनां मातरं ) ओषधियोंकी माता अर्थात् उत्पाद ( शिवां ) कल्याणकारक, ( स्योनां ) सुखदायक, ( धर्म धृतां ) धर्मसे धारण की हुई, ( ध्रुवां पृथिवीं भूमिं ) स्थिर और विस्तृत भूमिको ( विश्वहा ) सर्वदा ( विश्वस्वं ) सर्वस्व अर्प करके ( अनुचरेम ) सेवा करेंगे।

# संस्कृत-पाठ-माला।

चोवीस पुस्तकोंका मू० ६॥) और डा० व्य० ॥≡) बारह पुस्तकों का मूल्य ४) और डा.व्य. ॥) प्रति भागका मूल्य ।≈) छः आने और डा. व्य. ≈) एक आना। अत्यंत सुगम रीतिसे संस्कृत भाषाका अध्ययन करनेकी अपूर्व पद्धति।

इस पद्धतिकी विशेषता यह है—

१ प्रथम द्वितीय और तृतीय भाग। इन भागोंमें संस्कृतके साथ साधारण परिचय करा दिया गया है।

२ चतुर्थ भाग। इस चतुर्थ भागमें संधिविचार बताया है।

३ पंचम और षष्ठ भाग। इन दो भागोंमें संस्कृतके साथ विशेष परिचय कराया है।

४ सप्तम से दशम भाग। इन चार भागोंमें पुल्लिंग, स्त्रीलिंग और नपुंसकलिंगी नामोंके रूप बनानेकी विधि बताई है।

५ एकादश भाग। इस भागमें "सर्वनाम" के रूप बताये हैं।

६ द्वादश भाग। इस भागमें समासोंका विचार किया है।

७ तेरहसे अठारहवें भाग तकके ६ भाग। इन छः भागोंमें क्रियापदविचार की पाठविधि बताई है।

८ उन्नीससे चौवीसवें भागतकके ६ भाग। इन छः भागोंमें वेदके साथ परिचय कराया है।

अर्थात् जो लोग इस पद्धतिसे अध्ययन करेंगे उनको अल्प परिश्रमसे बडा लाभ हो सकता है।

मंत्री-स्वाध्याय-मंडल, औंध (जि० सातारा)

---

मुद्रक तथा प्रकाशक— श्री. दा. सातवळेकर, भारतमुद्रणालय
स्वाध्यायमंडल, औंध (जि. सातारा.)

अंक २०



# संस्कृत पाठ माला ।

( संस्कृत भाषाका अध्ययन करनेका सुगम उपाय )

## भाग वीसवाँ ।

लेखक और प्रकाशक,
श्रीपाद दामोदर सातवळेकर,
स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

प्रथम वार.

संवत् १९८४, शक १८४९, सन १९२७

मूल्य पांच आने

# केन उपनिषद्।

इस पुस्तकमें निम्न लिखित विषयोंका विचार हुआ है—

1 केन उपनिषद् का मनन,
2 उपनिषद् ज्ञान का महत्त्व,
3 उपनिषद् का अर्थ,
4 सांप्रदयिक झगडे,
5 " केन " शब्द का महत्त्व,
6 वेदान्त,
7 उपनिषदोंमें ज्ञानका विकास,
8 अग्नि शब्दका भाव,
9 उपनिषद् के अंग,
10 शांतिमंत्रोंका विचार,
11 तीनों शांति मंत्रों में तत्त्वज्ञान,
12 तीन शांतियोंका भाव,
13 ईश और केन उपनिषद्,
14 " यक्ष " कौन है?,
15 हैमवती उमा,
16 पार्वती कौन है?
17 पर्वत, पार्वती, रुद्र, सप्त ऋषि और अरुंधती,
18 इंद्र कौन है?
19 उपनिषद् का अर्थ और व्याख्या,
20 अथर्ववेदीय केन सूक्तका अर्थ और व्याख्या,
21 व्यष्टि, समष्टी और परमेष्ठी
22 त्रिलोकी,
23 अथर्वाका सिर,
24 ब्रह्मज्ञानी की आयुष्य मर्यादा,
25 ब्रह्मनगरी,अयोध्या,आठचक्र,
26 आत्मवान् यक्ष,
27 अपनी राजधानीमें ब्रह्मका प्रवेश,
28 देवी भागवत में देवीकी कथा,
29 वेदका वागांभृणी सूक्त, इंद्र सूक्त, वैकुंठ सूक्त, अथर्व सूक्त
30 शास्त्रमत, देव और देवता की एकता,
31 वैदिक ज्ञान की श्रेष्ठता।

इतने विषय इस पुस्तक में आगये हैं, इस लिये उपनिषदों का विचार करने वालों के लिये यह पुस्तक अवश्य पढने योग्य है।

मूल्य 1।) रु. डाकव्यय=)है।

मंत्री-स्वाध्याय मंडल, औंध. ( जि. सातारा )

अंक २०



# संस्कृत पाठ माला।

( संस्कृत भाषाका अध्ययन करनेका सुगम उपाय)

## भाग वीसवाँ।

---

लेखक और प्रकाशक,
श्रीपाद दामोदर सातवळेकर,
स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

---

प्रथम वार.

संवत् १९८४, शक १८४९, सन१९२७

मूल्य पांच आने

# स्वरचिन्ह ।

वेदमें अक्षरों के नीचे और ऊपर स्वरचिन्ह दिये जाते हैं उनको स्वर कहते हैं। इन स्वरोंके कुछ नियम इस पुस्तक में दिये हैं। यदि पाठक इन नियमोंको ध्यानसे पढेंगे तो उनको स्वर किस नियमसे दिये जाते हैं और स्वर कैसे बदलते हैं इस बातका पता लग जायगा। स्वरका प्रकरण बडा लंबा चौडा है, परंतु इस भागको संक्षेप से यहां दिया है। इसलिये इसके मनन से पाठक स्वरके विषयकी आवश्यक बात समझ सकते हैं।

औंध ( जि. सातारा ) २० । ११ । २७

लेखक
श्रीपाद दामोदर सातवळेकर
स्वाध्याय मंडल

मुद्रक तथा प्रकाशक- श्रीपाद दामोदर सातवळेकर,
भारत मुद्रणालय, औंध ( जि० सातारा )

ॐ

# संस्कृत—पाठ—माला।

## भाग वीसवाँ।

### पाठ १

इस पाठमें निम्न लिखित मंत्रोंका अध्ययन कीजिये-

(१)

नमस्ते हरसे शोचिषे नमस्ते अस्त्वर्चिषे।
अन्याँस्ते अस्मत्तपन्तु हेतयः पावको अस्मभ्यँ शिवो भव॥

यजु. ३६।२०

हे ईश्वर! (हरसे) दुष्टताका हरण करनेवाले, (शोचिषे) पवित्रता बढानेवाले और (अर्चिषे) तेज फैलानेवाले (ते नमः, ते नमः) तेरे लिये हमारा नमस्कार (अस्तु) है। (ते हेतयः) तेरे शस्त्र (अस्मत् अन्यान्) हमको छोडकर अन्य अर्थात् धर्म के शत्रुओंको (तपन्तु) ताप देते रहें। (पावकः) पवित्रता करने वाला तू ईश्वर (अस्मभ्यं) हम सबके लिये (शिवो भव) कल्याण कारी होवे॥

परमेश्वर दुष्टता दूर करने वाला, पवित्रता बढाने वाला और प्रकाश को फैलाने वाला है, इसलिये उसको ही नमन करना हम

सबको उचित है। हरएक मनुष्य उसीकी पूजा करे। हम सबका आचरण ऐसा धर्म नियमों से युक्त होवे कि जिससे हमपर ईश्वर का शासक दण्डन गिरे, वह दण्ड उनपर गिरे कि जो अधर्माचरण करते हों। पवित्रता बढ़ाने वाले ईश्वर की दया हम सब पर बरसती रहे।

( २ )

नमस्ते अस्तु विद्युते नमस्ते स्तनयित्नवे।
नमस्ते भगवन्नस्तु यतः स्वः समीहसे ॥ यजु. ३६।२१

हे ईश्वर! ( विद्युते ते नमः अस्तु ) विशेष तेजःस्वरूप तेरे लिये हमारा नमस्कार हो। ( स्तनयित्नवे ते नमः ) महान शब्द करने वाले तेरे लिये मेरा नमस्कार हो। हे ( भगवन् ) ऐश्वर्य संपन्न ईश्वर!( यतः ) जिस स्थानसे तू ( स्वः) अपने निजानंद में ( सं ईहसे ) सम्यक् चेष्टा करता है, वहां ( ते नमः अस्तु ) तेरे लिये मेरा नमस्कार हो॥

ईश्वर परम तेजस्वी है, महान ऐश्वर्य संपन्न है और शब्दका प्रवर्तक भी है तथा वह अखंड आनंदमय है। इसलिये उसको नमस्कार करना चाहिये। उसी की पूजा करनी चाहिए। और उसी की भक्ति करनी चाहिये।

( ३ )

यतो यतः समीहसे ततो नो अभयं कुरु।
शं नः कुरु प्रजाभ्योऽभयं नः पशुभ्यः॥ यजु. ३६।२२

हे ईश्वर! ( यतः यतः ) जिस जिस स्थानसे तू ( सं ईहसे ) प्रेरणा करता है ( ततः ) उस उस स्थानसे ( नः अभयं कुरु ) हम सबका अभय कर। ( नः प्रजाभ्यः ) हमारी सब प्रजाओं के लिये ( शं अभयं ) कल्याणकारक अभय ( कुरु) कर और ( नः पशुभ्यः ) हम सबके पशुओं के लिये भी अभय दान कर

( ५ )

ईश्वर हम सबको अभय देवे, हमारी प्रजाओं और हमारे पशुओंको भयः हित करे अर्थात् हम सबका पूर्ण कल्याण करे। वह तो सब प्रकार से कल्याण करता ही है। परंतु यहां यह प्रार्थना है। इस प्रकार की प्रार्थना मनुष्य करें और उसकी निर्भयतामें सदा रहें।

( ४ )

नमः सायं नमः प्रातर्नमो रात्र्या नमो दिवा।
भवाय च शर्वाय चोभाभ्यामकरं नमः॥

अथर्ववेद ११ । २ । १६

( भवाय ) सबके उत्पादक ईश्वर के लिये और ( शर्वाय ) सबका दुःख निवारण करने वाले ईश्वर के लिये सायंकाल, प्रातःकाल, रात्रीके समय और दिनके समय ( नमः अकरं ) नमस्कार करते हैं।

दिनमें प्रातःकाल, दोपहरके समय, सायंकाल और रात्रीमें सोते समय ईश्वर की स्तुति प्रार्थना उपासना भक्तिसे और प्रेम से करनी चाहिए।

( ५ )

ता अस्य नमसा सहः सपर्यन्ति प्रचेतसः।
व्रतान्यस्य सश्चिरे पुरूणि पूर्वचित्तये वस्वीरनु स्वराज्यम्॥

ऋग्वेद १ । ८४ । १२

( स्वराज्यं अनु वस्वीः ) स्वराज्य प्राप्तिके अनुकूल व्यवहार करने वाले ( ताः प्रचेतसः ) वह ज्ञानी जन ( अस्य सहः ) इस ईश्वरकी शक्तिका ( नमसा सपर्यन्ति ) नमस्कारोंसे पूजन करते हैं। तथा ( अस्य पुरूणि व्रता ) इसके विविध नियमों का ( सश्चिरे ) पालन करते हैं इसलिये कि उससे ( पूर्व चित्तये ) अपूर्व लाभ प्राप्त हो।

अपना अभ्युदय चाहने वाले सब लोक परमेश्वर की शक्तियों का, उसके महान कर्मोंका और उसके अनंत यश का चिंतन करें और अपनी भक्तिसे उस की पूजा करें। ऐसा करने से ही उनको अपूर्व लाभ प्राप्त हो सकता है।

( ६ )

यदिन्द्र ब्रह्मणस्पतेऽपि मृषा चरामसि।
प्रचेता न आंगिरसो दुरितात्पात्वंहसः॥

अथर्ववेद. ६।४५।२

हे ( इन्द्र ) प्रभो! हे ( ब्रह्मणस्पते ) ज्ञानके स्वामिन्! (यत्) यदि ( अपि मृषा चरामसि ) असत्य आचरण हमसे हुआ हो, ( दुरितात् अंहसः ) तो उन सब पापोंसे ( आंगिरसः प्रचेताः ) विशेष ज्ञानी विद्वान् ( नः पातु ) हमको बचावे।

इस जगत् का एक ही प्रभु है वह सर्वज्ञ है, वही सबसे श्रेष्ठ और सर्वोपरि है। कोई भी मनुष्य उस से छिपकर कोई पाप कर नहीं सकता। इस लिये सबको उचित है कि वे उस ईश्वर की भक्ति करें और श्रद्धासे उसकी प्रार्थना करें कि वह हम सबको ऐसी प्रेरणा करें कि हमसे कभी बुरा आचरण न हो और हम सब सदा पापसे बचते रहें।

## सूचना ।

पाठक इस प्रकार मंत्रोंके शब्दोंका अर्थ करें और शब्दार्थ के अनुसार मनन करके मंत्रका भावार्थ देखें। छोटेसे मंत्र का भी भावार्थ बडा गंभीर हो सकता है, क्यों कि भावार्थ में एक एक शब्दके आशय का स्पष्टीकरणके साथ तात्पर्य लेना होता है। इस ढंगसे अभ्यास करनेसे पाठकों को बडा लाभ होगा।

# पाठ २

## वैदिक स्वर ।

उदात्तश्चानुदात्तश्च स्वरितश्च स्वरास्त्रयः ।
ह्रस्वो दीर्घ प्लुत इति कालतो नियमा अचि ॥

शिक्षा. ११

उदात्त, अनुदात्त, स्वरित ये तीन स्वर हैं और उच्चारण के लघुदीर्घ भेद मे ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत ये भी तीन भेद होते हैं ।

इनमें उदात्त अनुदात्त और स्वरित ये स्वरके भेद ऊपर नीचेके आघात के कारण बनते हैं और न्यून अधिक काल लगने के कारण ह्रस्व दीर्घ प्लुत होते हैं ।

ह्रस्व स्वर—अ, इ, उ, ऋ, लृ ।
दीर्घ स्वर—आ, ई, ऊ, ॠ, ०, ए, ऐ, ओ, औ ।

ह्रस्व स्वरका काल एक, दीर्घस्वर का काल दो और प्लुत स्वरका काल तीन मात्रा होता है। अर्थात् ह्रस्व स्वर ही दो गुणा लंबा करनेसे दीर्घ और दीर्घ स्वर और अधिक बढाने से प्लुत बनता है । देखिये—

ह्रस्व – हे राम- ।
दीर्घ – हे रामाऽ-ऽ- ।
प्लुत – हे रामा ऽ-ऽ-ऽ- ।

एक ही अकार दो गुणा और तीन गुणा लंबा करने से दीर्घ और प्लुत क्रमश: होता है । इसी प्रकार अन्य स्वरोंके विषयमें समझना योग्य है ।

इन वैदिक स्वरोंका उच्चारण भिन्न भिन्न रीतिसे होता है। अर्थात् उदात्त अनुदात्त और स्वरित स्वरोंका उच्चार भिन्न भिन्न रीतिसे होता है। और यदि इन स्वरोंके उच्चारण में अशुद्धि हुई तो अर्थका अनर्थ भी होता है। इस लिये वेदोच्चार करने के लिये इन स्वरोंके ठीक ज्ञान होनेकी अत्यंत आवश्यकता है।

अग्निमीळे पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम्।
होतारं रत्नधातमम् ॥ ऋ. १ । १ ।१

यह मंत्र देखिये। इसमें कई अक्षरों के नीचे रेषा है, कईयों के सिर पर रेषा है और कई अक्षर इस प्रकार की रेषाओंसे रहित हैं। ये स्वर चिन्ह ऐसे क्यों आते हैं और इसका इन अक्षरोंसे क्या संबंध है यह अब देखना है।

यदि पाठक इस विषयके लेख आगेके पाठोंमें विशेष ख्याल से पढेंगे तो उनको इस विषयका आवश्य ज्ञान हो जायगा। इस लिये पाठकोंसे निवेदन है कि वे इस स्वरबोधक पाठोंका अध्ययन विशेष मनन से करें और लाभ उठावें।

---

## पाठ ३

इस पाठमें निम्न लिखित मंत्रोंका अध्ययन कीजिए—

(१)

पाहि नो अग्ने रक्षसः पाहि धूर्तेरराव्णः।
पाहि रीषत उत वा जिघांसतो बृहद्भानो यविष्ठ्य।
ऋग्वेद १।३६।१५

हे (बृहत्-भानो) विशेष तेजस्वी! हे (यविष्ठ्य) बलवान् (अग्ने) प्रकाशके देव ईश्वर! (नः) हम सबको (रक्षसः)

राक्षसोंसे ( पाहि ) बचाओ। ( धूर्तेः अ-राव्णः ) धूर्त स्वार्थियों से ( पाहि ) बचाओ। ( जिघांसतः ) हनन करनेवाले शत्रुसे ( उत वा ) तथा ( रीषतः ) विनाश करनेवाले शत्रुसे ( पाहि ) *हम सबको बचाओ।*

हे ईश्वर! तू हम सबका बचाव क्रूर, राक्षस, दुष्ट, धूर्त, स्वार्थी आदिसे कर। तूही सबमें समर्थ, सबको तेज देनेवाला सबका प्रेरक देव है। इसलिये हम सबको अपने बचाव करनेके लिये समर्थ बनाओ और हमें तेजस्वी तथा यशस्वी कर।

( २ )

विजानीह्यार्यान्ये च दस्यवो बर्हिष्मते रन्धया शासदव्रतान्।
शाकी भव यजमानस्य चोदिता विश्वेत्ता ते सधमादेषु चाकन॥
ऋग्वेद. १।५१।८

हे ईश्वर! ( आर्यान् विजानीहि ) अर्योंको अर्थात् सत्य धर्मियों को जान लो और ( ये च दस्यवः ) जो चोर हैं और घातक तथा हिंसक हैं उनको भी जान लो। ( बर्हिष्मते ) सत्कर्म करने वाले के लिये ( अ-व्रतान् ) *नियम तोडनेवालों को* ( *शासत् रंधय* ) शासन करते हुए दण्ड दो। तू ( शाकी भव ) *समर्थ है। तथा तू* ( *यजमानस्य चोदिता* ) कर्मण्य पुरुष को प्रेरणा करने वाला है ( ते ) वे ( ता विश्वा ) वे सब कर्म मैं ( सधमादेषु ) आनंद प्राप्तिके पुरुषार्थमें ( चाकन ) चाहता हूं।

हे ईश्वर! हम सबमें जो सच्चे धर्मात्मा हैं और जो दुराचारी अधार्मिक हैं तथा नियमविरुद्ध आचरण करने वाले हैं उन सबको देख लो! जो सज्जन हैं उनकी रक्षा कर और जो दुर्जन हों उनको दण्ड दो। तू ही यह सब कर्म करने के लिये समर्थ है। तू ही सब को पुरुषार्थ करने की प्रेरणा देता है और तुम्हारे ही कर्म हम सबको आनंद बढाने के कार्य में सहायकारी होते हैं, इसलिये हम सब

यह प्रार्थना कर रहे हैं।

ऐसे मंत्र मनुष्योंको भी धर्म के नियम बताते हैं इस लिये इन से जो बोध लेना उचित है वह यहां बताया जाता है—

( १ ) मनुष्य प्रथम सज्जन कौन हैं और दुर्जन कौन हैं इस का विचार करे, ( २ ) उनमें पुरुषार्थी कौन हैं और नियम तोडने वाले कौन हैं यह देखे, ( ३ ) पश्चात् सज्जनों की रक्षा करे और दुर्जनों को दण्ड देवे, ( ४ ) अपना सामर्थ्य बढाये, ( ५ ) सत्कर्मी पुरुषार्थीयोंकी सहायता करे, ( ६ ) इस प्रकार व्यवहार करके जगत् में उन्नतिको प्राप्त हो।

इन आशयोंको प्रकट करने वाले इस मंत्र के ये शब्द हैं- ( १ ) आर्यान् विजानीहि ये च दस्यवः, ( २ — ३ ) बर्हिष्मते शासत्, अव्रतान् रन्धय, ( ४ ) शाकी भव, ( ५ ) यजमानस्य चोदिता, ( ६ ) ते ता विश्वा सधमादेषु चाकन।

पाठक इस रीतिसे मंत्रोद्वारा अपने आचरण के लिये बोध प्राप्त करें। वेद के मंत्रोंसे मनुष्योंके व्यवहार में बोध इस प्रकार प्राप्त किया जा सकता है। ( ३ )

वधैर्दुःशंसाँ अप दूढ्यो जहि दूरे वा ये अन्ति वा के चिदत्रिणः।
अथा यज्ञाय गृणते सुगं कृध्यग्ने सख्ये मा रिषामा वयं तव।

ऋग्वेद. १। ९४। ९

हे ( अग्ने ) प्रकाश देनेवाले प्रभो! ( वधैः ) वधके साधन-भूत शस्त्रोंसे ( दुःशंसान् ) दुष्ट ( दूढ्य ) दुर्बुद्धिवालों का ( अप जहि ) मार। जो (दूरे वा ये अन्ति वा) दूर हैं अथवा जो पास हों तथा (ये के च) जो कोई (अत्रिणः)सर्वभक्षक स्वार्थी हैं। उन सब को दण्ड दे। ( अथा ) पश्चात् ( यज्ञाय गृणते ) यज्ञ करनेवाले स्तोताको ( सुगं कृधि ) सुगम मार्ग कर। हे प्रभो! तेरी (सख्ये) मित्रतामें ( वयं मा रिषाम ) हम नष्ट नहीं होंगे।

हे ईश्वर ! दुष्ट दुर्जनों को, जो पास हों या दूर हों, एकदम हम से दूर कर दे । स्वार्थी खुदगर्ज केवल अपने पेट भरने वाले ही जो हैं उनको भी योग्य दण्ड दे । तथा जो यज्ञ कर्ता है उसकी उन्नति का मार्ग सुगम कर । हे प्रभो ! हम तुम्हारी मित्रतामें रहेंगे तो कभी नष्ट नहीं होंगे ।

इस मंत्रसे व्यवहार का बोध इस प्रकार लिया जाता है-(१) दुष्टों को अपराध के योग्य दण्ड देना चाहिये, (२) स्वार्थी स्वयंभोगी लोगों को भी योग्य मार्गपर लाना चाहिये. (३) सत्कर्मी पुरुषार्थी जो हों उनकी उन्नति का मार्ग सुगम करना चाहिये, (४) जो मनुष्य ईश्वर की भक्ति करते हों उनका कभी नाश नहीं होगा । यहां पाठक देख लें कि किस वेदवाक्य का कौनसा अर्थ होता है और उससे भावार्थ तथा बोध कैसा प्राप्त किया जाता है ।

(४)

इन्द्रोतिभिर्बहुलाभिर्नो अद्य याच्छ्रेष्ठाभिर्मघवञ्छूर जिन्व ।
यो नो द्वेष्ट्यधरः सस्पदीष्ट यमु द्विष्मस्तमु प्राणो जहातु ॥
ऋग्वेद. ३ । ५३ । २१

हे (इन्द्र) प्रभो ! (अद्य) आजही (बहुलाभिः ऊतिभिः) अनेक रक्षणोंके साथ (नः) हमारा रक्षण कर । हे (मघवन्) धनवान् ! हे शूर ! हम सबको (श्रेष्ठाभिः) श्रेष्ठताओंके साथ (यात्) आगे (जिन्व) बढाओ । (यः नः द्वेष्टि) जो हम सब का द्वेष करता है उसको (अधरः सस्पदीष्ट) नीचे दबाओ । हम सब (यं उ द्विष्मः) जिसका द्वेष करते हैं (तं उ) उसको (प्राणः जहातु) प्राण छोड देवे ॥

हे ईश्वर ! हमारी रक्षा कर । हे ऐश्वर्यमय प्रभो ! हम सबको श्रेष्ठ गुणोंके साथ आगे बढाओ । जो अकेला हम सबका निष्कारण द्वेष करता है इस कारण जिसका हम सब द्वेष करते हैं वह हमसे दूर हो ।

## सूचना ।

पाठक यहां प्रथम मंत्रोंके पद अलग अलग करना सीखें। तत्पश्चात् उन पदोंका अन्वय करें। अन्वयके पश्चात स्वयं अर्थ करने का यत्न करें। और यदि अर्थ नहीं हुआ तो फिर यहां दिया हुआ अर्थ पढकर ठीक अर्थ लगावें। इस प्रकार प्रयत्न के साथ अध्ययन करेंगे तो वे बहुत उन्नति प्राप्त कर सकते हैं।

( ५ )

तवाहमग्न ऊतिभिर्मित्रस्य च प्रशस्तिभि ।
द्वेषोयुतो न दुरिता तुर्याम मर्त्यानाम् ॥

ऋग्वेद. ५।९।६

पद– तव । अह । अग्ने । ऊतिभि । मित्रस्य । च । प्रशस्तिभि द्वेष +युत । न । दुरिता । तुर्याम । मर्त्यानाम् ।

अन्वय– हे अग्ने ! मित्रस्य तव प्रशस्तिभि ऊतिभि द्वेष +युत न मर्त्यानां दुरिता तुर्याम ।

अर्थ– हे ( अग्ने ) प्रकाश देनेवाले ईश्वर ! ( मित्रस्य तव ) तू जो मित्र उसकी ( प्रशस्तिभि ऊतिभि ) प्रशसनीय रक्षणों से सुरक्षित होकर ( द्वेष +युत न ) द्वेष युक्त लोगोंके समान अहित करनेवाले ( मर्त्यानां ) मनुष्योंके ( दुरिता तुर्याम ) दुष्ट कर्मोंसे दूर होकर सुरक्षित होंगे।

भावार्थ– हे ईश्वर ! तू हमारा मित्र है और हमारा उत्तम संरक्षण करता है। तेरे अद्भुत संरक्षणसे युक्त होते हुए हम दुष्ट मनुष्योंके कर्तूतों से अपने आपको बचायेंगे, क्योंकि जो मनुष्य तेरी रक्षामें आगया है उसको डरानेवाला इस जगत् में कौन हो सकता है ?

" अग्नि " शब्द आग का वाचक है, परंतु अग्निको भी जिसने बनाया उसका भी नाम वेदमें " अग्नि " ही होता है।

" न " शब्द निषेध, नकार अर्थमें आता है, परंतु वेदमें "इव" ( समान ) के अर्थमें आता है।

पाठक इसप्रकार मंत्रोंके अर्थ लिखनेका यत्न करें। मंत्रोंको कंठभी करते जांय। ऐसा करने से उनको बड़ा लाभ हो सकता है।

## पाठ ४

## वैदिक स्वर।

वेदमंत्रों के अक्षरों के ऊपर और नीचे जो रेषाएं होती हैं उनको स्वर कहते हैं और उनके भेद उदात्त, अनुदात्त और स्वरित हैं इस विषयमें इससे पूर्व बताया जा चुका है। इन रेषाओं के अनुसार ऊपर अथवा नीचे आघात करके मंत्राक्षरोंका उच्चारण किया जाता है अथवा वैसा करना चाहिये, अन्यथा कभी कभी अर्थमें भी विपरीत परिणाम होता है।

उदात्त स्वर के लिये कोई चिन्ह लिखा नहीं होता है अर्थात् साधारणतया स्वरचिन्ह रहित अक्षर उदात्त समझना योग्य है। अनुदात्त स्वरका चिन्ह अक्षर के नीचे रेषा (-) ऐसी दी जाती है और स्वरित चिन्हकी रेषा अक्षरके सिरपर ऊपर खड़ी (।) ऐसी रहती है। प्रायः प्रत्येक शब्दमें एक स्वरको छोड कर शेष सब स्वर अनुदात्त होते हैं-

अनुदात्तं पदमेकवर्जम् ॥ अष्टाध्यायी. ६।१।१५८

" पदमें एक स्वरको छोडकर शेष स्वर अनुदात्त होते हैं।"

उदात्त का उच्च उच्चारण, अनुदात्तका नीच भागमें दबा हुआ उच्चारण और दोनों का संयुक्त उच्चारण स्वरित स्वर-का होता है-

उच्चैरुदात्त । नीचैरनुदात्त ।
समाहार स्वरित ॥ अष्टाध्यायी १ । २ । २९-३१

उदात्तका उच्चारण उच्च, अनुदात्त का नीच और स्वरित का उच्चारण मिश्रित होता है ।

यद्यपि ऐसा कहा है तथापि इससे सब बातोंका स्पष्टीकरण नहीं होता है । इस लिये इसका अधिक सुबोध विवरण करना चाहिये । पाठक स्मरण रखें कि वेदमन्त्रोंका उच्चार करते समय इन स्वरचिन्हों की ओर ध्यान देना अत्यंत आवश्यक है, अशुद्ध स्वरोच्चार से मन्त्रका भाव बदल जाता है, इस विषय में व्याकरण शिक्षा का वचन देखने योग्य है-

मन्त्रो हीन स्वरतो वर्णतो वा
मिथ्या प्रयुक्तो न तमर्थमाह । शिक्षा ४९

" स्वर और वर्णके बुरे उच्चार के कारण मंत्र अपने योग्य अर्थ को प्रकट नहीं कर सकता । " तथा-

व्याघ्री यथा हरत्पुत्रान्दंष्ट्राभ्यां न च पीडयेत ।
तद्वद्वर्णा प्रयोक्तव्या ० ॥ शिक्षा ।

' शेरनी जैसी अपने बच्चोंको अपने जबडेमें पकडकर ले जाती है, परंतु बच्चोंका दांत नहीं लगाती, उसी प्रकार संभाल कर अक्षरोंका उच्चारण करना चाहिये । '

इत्यादि सब कथन इस लिये कहा गया है कि अक्षरोंका उच्चारण योग्य रीतिसे किया जावे । इसी लिये ऐसा कहा है कि योग्य गुरुके पास से वेद सीखना चाहिये । स्वरका गलत उच्चार करने से " इन्द्रशत्रु " पद का बिलकुल उलटा अर्थ होता है, यह उदाहरण भी शिक्षाग्रंथ में इसीलिये दिया है । इत्यादि वर्णन से पाठक जान गये होंगे कि वैदिक भाषामें स्वरोंका महत्त्व कितना है ।

उदात्त अनुदात्त और स्वरित ये स्वर अथवा इनके स्वर चिन्ह केवल स्वरोंके साथ ही संबंध रखते हैं, इनका व्यंजनोंके साथ कोई संबंध नहीं है यह बात पाठकोंको विदित ही है।

प्रत्येक शब्दमें एकसे अधिक उदात्त स्वर नहीं होता है यह सर्व साधारण नियम इससे पूर्व बताया ही है। सामासिक शब्दोंमें कई स्थानोंपर एकसे अधिक उदात्त स्वर रहते हैं। येह सब बातें ध्यानमें लेनेसे शब्दोंके नऊ भेद होते हैं यह पाठकों के ध्यानमें आ जायगा। ये भेद यहां दिये हैं-

१ अंतोदात्त- जिसमें अंतभागमें उदात्त स्वर होता है। जैसा- "अग्निः"

२ आद्युदात्त- जिसमें प्रथम स्वर उदात्त होता है। जैसा- "सोमः"

३ उदात्त- केवल उदात्त स्वर युक्त शब्द। जैसा- "प्र"

४ अनुदात्त- अनुदात्त स्वर युक्त शब्द। जैसा- "वः"

५ नीच स्वरित-निम्न स्वरसे उच्चारा आनेवाला स्वरित स्वर वाला शब्द। जैसा- "वीर्यं"

६ मध्योदात्त- मध्य स्वर जिसमें उदात्त होता है। जैसा- "हविषा"

७ स्वरित- उदात्त और अनुदात्त इन दोनों स्वरोंके धर्मों का संयोग जिसमें होता है, ऐसे स्वरयुक्त शब्द। जैसा- "स्वं"

८ द्व्युदात्त- जिसमें दो उदात्त स्वर होते हैं। जैसा-"बृहस्पतिः"

९ त्र्युदात्त- जिसमें तीन उदात्त स्वर होते हैं। जैसा- "इन्द्राबृहस्पती"

# पाठ ५

इस पाठमें निम्न लिखित मंत्रों का अध्ययन कीजिये-

( १ )

विशां कविं विश्पतिं शश्वतीनां नितोशनं वृषभं चर्षणीनाम्।
प्रेतीषणिमिषयन्तं पावकं राजन्तमग्निं यजतं रयीणाम्॥

ऋग्वेद. ६। १। ८

पद-विशां। कविं। विश्पतिं। शश्वतीनां। निऽतोशनं। वृषभं। चर्षणीनां। प्रेति इषणिं। इषयन्तं। पावकं। राजन्तं। अग्निं। यजतं। रयीणाम्।

अन्वय-शश्वतीनां विशां कविं विश्पतिं नितोशनं चर्षणीनां वृषभं प्रेतीषणीं इषयन्तं पावकं रयीणां यजतं राजन्तं अग्निं (स्तुमः)।

अर्थ-( शश्वतीनां विशां कविं) शाश्वत प्रजाओंका कवि अर्थात् वाणीका प्रेरक, ( विश्-पतिं ) प्रजापालक, (निऽतोशनं ) शत्रु-नाशक ( चर्षणीनां वृषभं ) मनुष्योंके बलोंका वर्धक, ( प्रेतीषणीं) प्रेरक ( इषयन्तं ) अन्नादिकी सिद्धता करने वाला ( पावकं ) पवित्रता करनेवाला ( रयीणां यजतं ) धनोंका दाता (राजन्तं अग्निं ) प्रकाशमय तेज के देवकी हम प्रशंसा करते हैं॥

भावार्थ- अग्निको भी उष्णता देने वाला ईश्वर है, वह सब प्रजाओं को वाक्शक्ति देता है, वही सब का पालनकर्ता है, वही दुष्टोंको दूर करता है, वही मनुष्योंके बलोंकी वृद्धि करता है, सब को उन्नतिके मार्ग पर चलाता और सबको अन्न आदि देता है, वही सबको पवित्रता करता है और सबकी शोभा बढाता है। वही एक देव हम सबको नमस्कार करने योग्य है।

(२)

नाना ह्य १ ग्नेऽवसे स्पर्धन्ते रायो अर्य । तूर्वन्तो दस्युमायवो व्रतै सीक्षन्तो अव्रतम् ॥ ऋग्वेद ६ । १४ । ३

पद- नाना । हि । अग्ने । अवसे । स्पर्धन्ते । राय । अर्य । तूर्वन्त । दस्युं । आयव ॥ व्रतै । सीक्षन्त । अव्रतम् ।

अन्वय-अग्ने ! अर्य नाना राय अवसे स्पर्धन्ते । आयव दस्युं तुर्वन्त व्रतै अव्रत सीक्षन्त ।

अर्थ— ( अग्ने ) तेजस्विता के देव ! (अर्य ) शत्रुके ( नाना राय ) नाना प्रकारके धन ( अवसे स्पर्धन्ते ) अपनी रक्षाके लिये बड़ा स्पर्धा कर रहे हैं । ( आयव ) मनुष्य (दस्यु) शत्रुको ( तुर्वन्त ) नष्ट करते हुए अपने ( व्रतै ) व्रताचरणोंसे (अ-व्रत) धर्म नियमोंका पालन न करने वाले मनुष्यका ( सीक्षन्त ) पराभूत करते हुए आगे बढ़ते हैं ।

भावार्थ- हे ईश्वर ! शत्रुके नाना प्रकारके धन अपने बचावके लिये प्रयत्न कर रहे हैं, परतु उनका प्रयत्न अब निष्फल है । क्यों कि हमारे मनुष्य शत्रुका पराभव करते हुए अपने शुद्ध धर्माचरणों से अधर्मियों को हटाते हैं । अर्थात हमारे नियम पालन करने वाले लोगोंके सामने शत्रु ठहर नहीं सकते । हे ईश्वर ! यह तुम्हारी हमपर बड़ा कृपा है ।

(३)

सुवीरंरयिमाभर जातवेदो विचर्षणे ।
जहि रक्षांसि सुक्रतो । ऋग्वेद ६ । १६ । २९

पद- सुवीर । रयिं । आ भर । जातवेद । वि चर्षणे । जहि । रक्षांसि । सुक्रतो ।

अन्वय-हे जातवेद विचर्षणे ! सु-वीर रयिं आभर । हे सु-क्रतो ! रक्षांसि जहि ।

अर्थ-हे ( जात-वेदः ) सबके ज्ञाता ! हे ( विचर्षणे ) सर्व साक्षी ईश्वर ! ( सु वीरं रयिं ) उत्तम वीरों से युक्त धन को हमें ( आ भर ) दो और हे ( सु क्रतो ) उत्तम कर्म करने वाले ! ( रक्षांसि जहि ) दुष्टोंका नाश कर।

भावार्थ—हे ज्ञानी सर्वसाक्षी ईश्वर ! हमें ऐसा धन दो कि जिसके साथ उत्तम वीर रहें। तथा हे उत्तम कर्म करने वाले ईश्वर ! क्रूर कर्म करने वाले दुष्टोंको दूर कर ॥

इस मंत्रमें " सु -वीरं रयिं आभर " ये शब्द प्रयोग महत्त्व रखते हैं । धन ऐसा चाहिये कि जिसके साथ वीरता भी बसती हो। अर्थात् वीरता के साथ जो धन रहता है वही सुरक्षित रहता है । जिस धनके साथ वीरता नहीं रहती वह सुरक्षित नहीं रहता। यह मंत्र बोध देता है कि अपने धनकी सुरक्षितता के लिये प्रत्येक मनुष्य अपने में वीरता बढ़ावे। अशक्त मनुष्योंका धन कोई भी छीन सकता है ।

( ४ )

इन्द्रः सुत्रामा स्ववाँ अवोभिः सुमृळीको भवतु विश्ववेदाः।
बाधतां द्वेषो अभयं कृणोतु सुवीर्यस्य पतयः स्याम ॥

ऋग्वेद. ६ । ४७ । १२

पद-इन्द्रः । सु-त्रामा । स्व-वान् । अवोभिः। सु मृळीकः। भवतु। विश्व-वेदाः। बाधतां। द्वेषः। अभयं। कृणोतु। सु वीर्यस्य। पतयः। स्याम।

अन्वय-सुत्रामा स्ववान् सुमृळीकः विश्ववेदाः इन्द्रः अवोभिः भवतु। द्वेषः बाधतां। अभयं कृणोतु। सुवीर्यस्य पतयः स्याम।

अर्थ- ( सु- त्रामा ) उत्तम रक्षक, ( स्व-वान् ) आत्मिक शक्तिसे युक्त, ( सुमृळीकः ) उत्तम सुख देनेवाला। (विश्व-वेदाः) सर्वज्ञ, ( इन्द्रः ) प्रभु अपनी (अवोभिः) संरक्षक शक्तियोंके साथ

हमारा सहायक ( भवतु ) होवे। वह ( द्वेषः बाधतां ) द्वेष करने वालों को दूर करे। ( अभयं कृणोतु ) हमें निर्भय करे। हम ( सुवीर्यस्य पतयः स्याम ) उत्तम शौर्य के स्वामी बनें।

भावार्थ— परमेश्वर हमारा उत्तम रक्षण करनेवाला है, उसमें विलक्षण आत्मिक शक्ति है, वही सबको सुख देनेवाला है और सर्वज्ञ भी वही है। वह अपनी रक्षक शक्तियों से हमारी रक्षा करे, द्वेष भाव दूर करे, हमें निर्भय करे। हम उसकी कृपासे शौर्य धैर्य वीर्यादि गुणों के स्वामी बनें।

(५)

तस्य वयं सुमतौ यज्ञियस्यापि भद्रे सौमनसे स्याम।
स सुत्रामा स्ववाँ इन्द्रो अस्मे आराच्चिद्द्वेषः सनुतर्युयोतु॥
ऋग्वेद. ६।४७।१३

पद—तस्य। वयं। सुमतौ। यज्ञियस्य। अपि। भद्रे। सौमनसे। स्याम। सः। सु-त्रामा। स्व-वान्। इन्द्रः। अस्मे। आरात्। चित्। द्वेषः। सनुतः। युयोतु॥

अन्वय— तस्य यज्ञियस्य सुमतौ भद्रे सौमनसे च वयं स्याम। सः सुत्रामा स्ववान् इन्द्रः अस्मे आरात् चित् द्वेषः सनुतः युयोतु॥

अर्थ— (तस्य यज्ञियस्य) उस पूजनीय परमेश्वर की ( सुमतौ भद्रे सौमनसे च ) सुमति और उत्तम मन के अंदर (वयं स्याम) रहेंगे। अर्थात् हम ऐसा आचरण करेंगे कि हमारे विषय में उसका मन सदा प्रसन्न रहेगा। ( सः ) वह ( सु-त्रामा ) उत्तम रक्षक और ( स्ववान् ) आत्म शक्तिसे युक्त ( इन्द्रः ) प्रभु है वह ( अस्मे आरात् चित् ) हमारे पाससे और दूरसे भी (द्वेषः) द्वेष करनेवाले शत्रुओंको ( सनुतः ) अंदर ही अंदरसे (युयोतु) नष्ट करे॥

भावार्थ- परमेश्वर परम पूज्य है। हम ऐसा आचरण करेंगे कि उसका मन हमारे विषयमें सदा प्रसन्न रहेगा और उसकी दया हमपर बरसती रहेगी। वह प्रभु ही हमारा उत्तम रक्षक, अप्रतिम आत्मिक बलसे युक्त और सबसे श्रेष्ठ है। इस लिये हम उस की प्रार्थना करते हैं कि वह हमारे सब शत्रुओंको दूर भगा देवे।

## सूचना।

पाठक इस प्रकार पद अन्वय पदार्थ और भावार्थ स्वयं करने का यत्न करें। यदि यत्न करनेपर न बना तब उतनी ही सहायता यहां के पद पदार्थोंसे लें। यदि पाठक इस प्रकार स्वावलंबन करते जायगे तो उनकी वेदमंत्रों का अर्थ बनानेमें बडी उन्नति होगी।

## पाठ ६

## वैदिक स्वर।

भगवान पाणिनिमुनिने अपने धातुपाठमें करीब दो हजार धातु दिये हैं और ये धातु दस गणोंमें विभक्त किये हैं। इन धातुओंमें कौनसा धातु उदात्त और कौनसा अनुदात्त है यह सब उन्होंने दे रखा है।

इसी प्रकार शब्द सिद्धिके प्रत्यय भीउदात्त अनुदात्त या स्वरित, जैसे हैं वैसे बताये हैं।

धातु और प्रत्यय से शब्द बनता है। इसलिये धातु का स्वर और प्रत्ययका स्वर यदि विदित हुआ तो शब्द का स्वर समझमें आनेमें कोई रुकावट नहीं हो सकती। बहुतसे स्वर इस रीतिसे स्वयं निश्चित हो जाते हैं। देखिये-

अग् + नि = अग्नि
वह् + नि = वह्नि

ये शब्द सिद्ध हुए। इनमें "अग् और वह्" ये दोनों धातु उदात्त हैं तथा "नि" प्रत्यय भी उदात्त ही है। अर्थात् यहां धातु और प्रत्यय भी उदात्त ही हैं। इसलिये यह शब्द केवल उदात्त ही होना चाहिये था, परंतु यहां और एक नियम ऐसा है कि प्रातिपदिक- शब्द- का अंत्य स्वर उदात्त रहता है, इस नियम के अनुसार इन शब्दोंका अंतिम स्वर उदात्त रहा और "अ॒ग्नि" "व॒ह्नि." ये शब्द स्वरसहित इस प्रकार बन गये। यद्यपि इन शब्दोंके केवल पद स्थितिमें ये ऐसे स्वर होते हैं तथापि जिस समय इनका उपयोग मंत्रोंमें होता है उस समय भी आगे पीछेके शब्दोंके संबंध से इन स्वरोंमें परिवर्तन हुआ करता है। इसी कारण शब्द मंत्रमें रहने के समय उसका स्वर अन्य होता है और मंत्रके पद लिखनेके समय उसका स्वर अलग होता है। यह सब बात स्पष्ट रीतिसे दर्शानेके लिये एक मंत्र यहां लेते हैं-

अ॒ग्निमी॑ळे पु॒रोहि॑तं य॒ज्ञस्य॑ दे॒वमृ॒त्विज॑म् ।
होता॑रं रत्न॒धात॑मम् ॥

ऋग्वेद० १ । १ । १

यह मंत्र ऋग्वेद का प्रथम मंत्र है। अब इसके पद देखिये-

अ॒ग्निम् । ई॒ळे॒ । पु॒रः ऽ हि॑तम् । य॒ज्ञस्य॑ । दे॒वम् ।
ऋ॒त्विज॑म् । होता॑रम् । र॒त्न॒ऽधात॑मम् ॥

पाठक मंत्र के स्वर और पदों के स्वरोंमे जो फरक हुआ है. वह यहां देखें। पद पाठके पदोंके स्वर मंत्रमें आनेपर बदलते हैं। इस विषयका विचार यह है-

१ " अग्नि " शब्द पहिला है। इसका " अग् " धातु उदात्त है, " नि " प्रत्यय भी उदात्त है। परंतु उदात्त धातुके परे उदात्त प्रत्यय आनेसे शब्द " अन्त्योदात्त " बन गया। अर्थात् पहिला स्वर अनुदात्त बना और अन्त्यस्वर उदात्त रहा और " अग्निं " यह रूप बन गया।

२ " ईळे" क्रियापद है, क्रियापद प्रायः अनुदात्त ही होते हैं। इस नियमको अपवाद भी हैं, उस का विचार पीछेसे किया जायगा।

३ " पुरः हितम् " इस पदमें पु अनुदात्त है, रः उदात्त है, हि स्वरित है और त अनुदात्त है। यह अनुदात्त होते हुए भी त अक्षरके नीचे रेषा नहीं है, इसका कारण यह है कि यह त स्वरित स्वर के पश्चात् आगया है और बीचमें और कुछ भी नहीं है। इसका नियम यह है कि- स्वरित स्वर के पश्चात् यदि, अनुदात्त स्वर आगया तो वह उदात्ततर किंवा सन्नतर कहलाता है और उसके लिये कोई चिन्ह नहीं होता है। इसका नाम एकश्रुति भी होता है।

४ " यज्ञस्य " इस पदमें " य और स्य " ये वस्तुतः अनुदात्त हैं, परंतु अनुदात्तका चिन्ह य के नीचे है और स्य के नीचे वैसा चिन्ह नहीं है। उदात्त के पीछे अनुदात्त आगया तो वह स्वरित होता है, इस नियमके अनुसार स्य स्वरित बन गया है।

५ " देवम् " शब्दमें दे अनुदात्त है और उसका चिन्ह उसके नीचे है। व उदात्त है, उदात्तके लिये कोई चिन्ह नहीं होता, यह पाठक जानते ही हैं।

६ " ऋत्विजम् " इसमें " यज्ञस्य " के अनुसार ही समझना चाहिये। अर्थात् ऋ अनुदात्त, ज भी अनुदात्त है, परंतु वह उदात्त त्वि के पीछे आनेसे स्वरित बन गया है।

७ " होतारम् " इस पदमें हो उदात्त है, ता अनुदात्त है, परंतु वह उदात्तके पश्चात् आनेसे पूर्ववत् स्वरित बन गया है और इसके पीछेका र अनुदात्त है, परंतु यह अनुदात्तके पीछे आनेसे इसको अनुदात्ततर कहा जाता है।

८ " रत्न – धा – तमम् " यह शब्द है, इसमें रत्न ये दो अनुदात्त हैं। धा उदात्त है। इस उदात्तके पश्चात् अनुदात्त त आगया है इसलिये उदात्त के पीछे आनेवाला अनुदात्त स्वरित होता है, इस नियमके अनुसार वह त स्वरित हुआ है और इसके पश्चात् का म अनुदात्ततर हुआ, वास्तवमें यह अनुदात्त ही है।

यहां तक पदों के स्वरोंके विषयमें विवरण हुआ। यह विवरण पाठक वारंवार पढें और जब तक ठीक समझमें आ जावे तब तक मननपूर्वक पढते जांय। ऐसा करने से ही यह विषय ठीक समझमें आ सकता है। अब पुनः दृढीकरणार्थ स्वरोंके नियम यहां देते हैं—

१ स्वरोच्चारणमें कालमर्यादाके न्यून और अधिक होनेसे स्वरके " न्हस्व, दीर्घ, प्लुत " ये तीन भेद होते हैं।

२ स्वर के आघात के भेद से उदात्त, अनुदात्त और स्वरित ये भेद होते हैं, उदात्त का आघात मुखके उच्च भागमें, अनुदात्त का नीच भागमें और स्वरित का दोनों भागोंमें होता है।

३ अनुदात्त स्वर का चिन्ह अक्षरके नीचे रेषासे बताया जाता है। उदात्त के लिये कोई चिन्ह नहीं है और स्वरित का चिन्ह अक्षर के सिरपर खडी रेषा से बताया जाता है।

४ प्रायः शब्द में एक स्वरको छोड कर शेष सब स्वर अनुदात्त होते हैं।

५ शब्दमें यदि एक ही स्वर रहा तो वह प्रायः उदात्त होता है।

६ वेदके शब्द यौगिक हैं अर्थात् वे धातु और प्रत्यय लगकर बने हैं।

७ धातुके स्वर धातुपाठमें बताये हैं और प्रत्ययके स्वर व्याकरणमें बताये हैं। दोनों के मेलसे शब्दका स्वर बहुत करके निश्चित होता है।

८ प्रायः पद का अन्त्य स्वर उदात्त रहता है।

९ साथ साथ दो स्वरित चिन्ह ( अर्थात् सिरपर खडी रेषा के चिन्ह ) कभी नहीं आते। अनुदात्तके चिन्ह साथ साथ अधिक भी आते हैं।

१० उदात्त के परे उदात्त आनेसे अन्त्य उदात्त रहता है और पीछे का अनुदात्त बनता है।

११ सब क्रियापद प्रायः अनुदात्त होते हैं।

१२ स्वरित के परे अनुदात्त आगया तो उस अनुदात्त के लिये नीचे स्वर चिन्ह नहीं लगाया जाता।

१३ उदात्त के पीछे अनुदात्त आगया तो वह स्वरित बन जाता है।

इस समय तक इतने नियम दिये हैं। येह सब नियम विवरण के साथ और उदाहरणके साथ दिये हैं। इस लिये पाठक इनका मननपूर्वक अभ्यास करेंगे तो यह स्वर की बात उनके ध्यानमें आजायगी। आशा है कि पाठक इस का अध्ययन विशेष प्रयत्नके साथ करेंगे।

---

## पाठ ७

इस पाठमें निम्न लिखित मंत्रोंका अध्ययन कीजिये-

(१)

पाहि नो अग्ने रक्षसो अजुष्टात्पाहि धूर्तेरररुषो अघायोः।
त्वा युजा पृतनायूँ रभि ष्याम्॥ ऋग्वेद ७।१।१३

पद— पाहि। नः। अग्ने। रक्षसः। अ-जुष्टात्। पाहि। धूर्तेः। अररुषः। अघ-आयोः। त्वा। युजा। पृतना-यून्। अभि। स्याम्॥

अन्वय-हे अग्ने! अजुष्टात् रक्षसः नः पाहि। अररुषः धूर्तेः अघायो नः पाहि। त्वा युजा पृतनायून् अभिष्याम्॥

अर्थ- हे (अग्ने) तेजस्वी ईश्वर! (अजुष्टात्) हीन (रक्षसः) राक्षसों से (नः पाहि) हम सब की रक्षा कर॥ (अररुषः धूर्तेः) अनुदार धूर्त (अघ-आयोः) पापीसे हमारा (पाहि) बचाव कर। (त्वा युजा) तेरे साथ रहते हुए हम (पृतनायून्) सेना लेकर चढाई करने वाले शत्रुका (अभिष्याम) हम पराभव करेंगे॥

भावार्थ-हे ईश्वर! दुष्ट, दुर्जन, धूर्त, धोखेबाज, पापी इस प्रकार के लोगोंसे हमारा बचाव कर। तेरी कृपा हमपर रही तो हम सब प्रकारके शत्रुओं का पराभव कर सकेंगे।

(२)

यत इन्द्र भयामहे ततो नो अभयं कृधि। मघवञ्छग्धि तव तन्न ऊतिभिर्वि द्विषो वि मृधो जहि॥ ऋग्वेद. ८।६१।१३

पद-यतः। इन्द्र। भयामहे। ततः। नः। अभयं। कृधि। मघ-वन्। शग्धि। तव। तत्। नः। ऊतिभिः वि। द्विषः। वि। मृधः। जहि।

अन्वय- हे इन्द्र ! यतः भयामहे, ततः नः अभयं कृधि । हे मघवन् ! शग्धि । तव ऊतिभिः नः द्विषः मृधः च वि वि जहि ।

अर्थ-हे ( इन्द्र ) प्रभो ! ( यतः भयामहे ) जहांसे हमें भयो होता है ( ततः ) वहांसे ( नः ) हमारे लिये ( अभयं कृधि ) अभय कर । हे ( मघवन् ) धनसंपन्न प्रभो ! तू शग्धि शक्तिमान हो, इसलिये ( तव ऊतिभिः ) तेरी रक्षाकी शक्तियों द्वारा ( नः द्विषः ) हमारे द्वेषकर्ताओं का तथा हमारे ( मृधः ) हिंसक का ( वि वि जहि ) विशेष पराभव कर ।

भावार्थ-हे परमेश्वर ! हमें निर्भय कर, किसी भी दिशा से हमें भय प्राप्त न हो । तू समर्थ है इसलिये तेरी रक्षाकी शक्तियों द्वारा हम सुरक्षित हो गये तो हमें किसी सेभी भय नहीं होसकता। क्यों कि तूही हमारे शत्रुओं, द्वेषकर्ताओं और हिंसकों का नाश करेगा और तेरी रक्षासे सुरक्षित होकर हम सदा विजयी होते रहेंगे ।

( ३ )

त्वं नः पश्चादधरादुत्तरात्पुर इन्द्र नि पाहि विश्वतः । आरे अस्मत्कृणुहि दैव्यं भयमारे हेतीरदेवीः ॥ ऋग्वेद. ८ । ६१ । १६

पद-त्वं । नः । पश्चात् । अधरात् । उत्तरात् पुरः । इन्द्र । नि । पाहि । विश्वतः । आरे । अस्मत् । कृणुहि । दैव्यं । भयं । आरे । हेतीः । अदेवीः ।

अन्वय-हे इन्द्र ! त्वं पश्चात्, अधरात्, उत्तरात्, पुरः च विश्वतः च नि पाहि । दैव्यं भयं अस्मत आरे कृणुहि । अदेवीः हेतीः आरे ॥

अर्थ- हे ( इन्द्र ) प्रभो ! ( त्वं ) तू ( पश्चात्, अधरात्, उत्तरात् ) पीछेसे, नीचेसे, ऊपरसे ( पुनः विश्वतः च ) आगेसे और सब ओर से हमारी ( नि पाहि ) रक्षा कर । तथा ( दैव्यं भयं ) दैविक भयको ( अस्मत् आरे ) हम सबसे दूर ( कृणुहि )

कर तथा ( अदेवीः हेतीः ) राक्षसी शस्त्र भी हम सबसे ( आरे ) दूर रहें।

भावार्थ— हे ईश्वर ! तू हम सबका सब ओर से रक्षण कर, हमें सब ओर से निर्भय बना। विद्युत्पात्, अवर्षण आदि दैवी आपत्ति हम सबसे दूर रहें और अन्य विपत्तियां भी हमसे दूर रहें।

( ४ )

यदिन्द्र ब्रह्मणस्पतेऽपि मृषा चरामसि।
प्रचेता न आंगिरसो दुरितात्पात्वंहसः॥ अथर्व० ६।४५।२

पद— यत्। इन्द्र। ब्रह्मणस्पते। अपि। मृषा। चरामसि। प्रचेता। नः। आंगिरसः। दुरितात्। पातु। अंहसः।

अन्वय— हे इन्द्र ! ब्रह्मणस्पते ! यत् अपि मृषा चरामसि दुरितात् अंहसः आंगिरसः प्रचेताः नः पातु॥

( ५ )

त्वं विश्वस्य मेधिर दिवश्च ग्मश्च राजसि।
स यामनि प्रति श्रुधि॥ ऋग्वेद. १। २५।२०

पद— त्वं। विश्वस्य। मेधिर। दिवः। च। ग्मः। च। राजसि। सः। यामनि। प्रति। श्रुधि॥

अन्वय— हे मेधिर ! त्वं विश्वस्य दिवः ग्मः च राजसि। स त्वं यामनि प्रति श्रुधि॥

अर्थ—हे ( मेधिर ) बुद्धि प्रदाता ईश्वर ! ( त्वं ) तू ( विश्वस्य दिवः ग्मः च ) सब द्युलोक और भूमिका ( राजसि ) राजा है। वह तू हमारी ( यामनि प्रतिश्रुधि ) प्रार्थना श्रवण कर।

भावार्थ— हे बुद्धिप्रदाता ईश्वर ! तूही संपूर्ण जगत् का सच्चा एक राजा है। वह तू हमारी प्रार्थना श्रवण कर।

(६)

स नो दूराच्चासाच्च नि मर्त्यादघायोः ।
पाहि सदमिद्विश्वायुः । ऋ. १ । २७ । ३

पद— सः । नः । दूरात् । च । आसात् । च । नि । मर्त्यात् । अघायोः । पाहि । सदं । इत् । विश्व-आयुः ।

अन्वय— हे ईश्वर ! सः त्वं दूरात् च आसात् च अघायोः मर्त्यात् विश्वायुः सदं इत् नः नि पाहि ।

अर्थ— हे ईश्वर ! ( सः त्वं ) वह तू ( दूरात् च आसात् च ) दूरसे और पाससे ( अघ-आयोः मर्त्यात् ) पापी मनुष्य से ( विश्व-आयुः सदं इत् ) सब आयुभरमें सदा सर्वदा ( नः ) हम सबकी ( नि पाहि ) रक्षा कर ।

(७)

त्वं हि नः पिता वसो त्वं माता शतक्रतो बभूविथ ।
अधा ते सुम्नमीमहे ॥ ऋग्वेद. ८ । ९८ । ११

पद— त्वं । हि । नः । पिता । वसो । त्वं । माता । शत-क्रतो । बभूविथ । अधा । ते । सुम्नं । ईमहे ॥

अन्वय— हे वसो शतक्रतो ! त्वं हि नः पिता च त्वं माता बभूविथ । अधा ते सुम्नं ईमहे ।

अर्थ— हे ( वसो ) सबके निवासक ( शतक्रतो ) सैंकडों सत्कृत्य करने वाले ईश्वर ! ( त्वं हि नः पिता ) तू हि हमारा पिता और ( त्वं माता बभूविथ ) तू माता होता है । ( अधा ) इसलिये हम सब ( ते सु-म्नं ) तेरे उत्तम विचार को ( ईमहे ) प्राप्त करते हैं ।

भावार्थ— हे ईश्वर ! तू ही हम सबका पिता और माता है, इसलिये तेरी दया ही हम चाहते हैं ।

## सूचना ।

पाठक इस प्रकार मंत्रोंके अर्थ लगानेका यत्न करें । इस ढंगसे प्रयत्न करनेसे उनकी मंत्रार्थ लगाने में प्रगति शीघ्र हो सकती है। जहां तक हो सकता है वहां तक यत्न करके पाठक मंत्रों को कण्ठ करनेका भी पुरुषार्थ करें ।

---

## पाठ ८

## वैदिक स्वर ।

पूर्व पाठोंमें बहुत सा वैदिक स्वरोंका विचार हुआ है । प्रत्येक पदके स्वरका भी विचार किया है । अब वेही पद मंत्रमें किस प्रकार आगये और उनके स्वर किस कारण बदले हैं इसका विचार करना है । देखिये वही मंत्र—

अग्निमीळे पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम् ।
होतारं रत्नधातमम् ॥ ऋग्वेद १।१।१

१ इसमें पहिला अ अनुदात्त है और उसका चिन्ह उसके नीचे आया है ।

२ दूसरा अक्षर ग्नि उदात्त है इसलिये उसको कोई चिन्ह नहीं है ।

३ तीसरा अक्षर मी है । यह वास्तवमें अनुदात्त है, परंतु यह उदात्त के पश्चात् आगया है, इसलिये नियमानुसार स्वरित हुआ । ( नियम १३ देखिये ) इस नियमके अनुसार स्वरित होने के कारण इसके सिर पर स्वरितका चिन्ह खडी रेषा आगया है ।

४ चतुर्थ अक्षर व्ले अथवा डे अनुदात्त है, परंतु यह अनुदात्त के पश्चात् आया है इसलिये इसको अनुदात्ततर कहते हैं। अनुदात्त होनेसे इसके लिये कोई चिन्ह नहीं है।

५ पंचम अक्षर पु अनुदात्त है और उसका चिन्ह उसके नीचे है। यह अक्षर भी पूर्व नियमानुसार अनुदात्त के पीछे आनेके कारण अनुदात्ततर होना चाहिये था, परंतु उसके परे से उदात्त आनेके कारण पु अक्षर उदात्त हो रहा है।

६ छठां अक्षर रो उदात्त है, इसलिये उसके साथ कोई चिन्ह नहीं लगा।

७ सातवां अक्षर हि पूर्ववत् स्वरित हुआ है जिसका चिन्ह उसके सिर पर खडा है।

८ आठवां अक्षर तं पूर्ववत् अनुदात्ततर है। इसलिये उसका कोई चिन्ह नहीं है।

९ नवम अक्षर य अनुदात्त है जिसका चिन्ह उसके नीचे है।

१० दशम अक्षर ज्ञ उदात्त है इसलिये उसका कोई चिन्ह नहीं है।

११ ग्यारहवां अक्षर स्य स्वरित है उसका स्वरित चिन्ह उसके सिरपर खडा है।

१२ बारहवां अक्षर दे अनुदात्त है। स्य स्वरितके आगे दे अनुदात्त आनेसे वास्तवमें वह अनुदात्ततर होना चाहिये था, परंतु उसके आगे उदात्त व आनेके कारण वह अनुदात्त ही रहा और उसको अनुदात्तका नीचे चिन्ह लगा है।

१३ तेरहवां अक्षर व उदात्त है, इसलिये उसको कोई चिन्ह नहीं है।

१४ चौदहवां अक्षर मृ अनुदात्त है। उदात्त व के आगे आनेके कारण पूर्वोक्त स्य के समान स्वरित होना चाहिये था। परंतु आगे

उदात्त अक्षर त्वि आनेके कारण स्वरित नहीं बना और अनुदात्त ही रहा, इसलिये उसके नीचे स्वर आगया है ।

१५ पंद्रहवां अक्षर त्वि उदात्त है। इस कारण उसके लिये कोई स्वर चिन्ह उसके साथ नहीं है ।

१६ सोलहवां अक्षर अ अनुदात्त है. परंतु वह उदात्तके पीछे आनेसे स्वरित चिन्ह उसके सिर पर लग गया है ।

१७ सतरहवां अक्षर हो है। यह उदात्त है, इसलिये कोई चिन्ह उसको नहीं लगा।

१८ अठारहवां अक्षर ता अनुदात्त है परंतु यह उदात्तके पीछे आनेके कारण स्वरित बना है । जिस कारण उसके सिरपर स्वर लगा है ।

१९उन्नीसवां अक्षर र अनुदात्त है परंतु वह पूर्वोक्त प्रकार अनुदात्ततर हुआ है और इसकारण उसको कोई स्वरचिन्ह नहीं लगा।

२० बीसवां र भी उसी प्रकार अनुदात्ततर है ।

२१ इक्कीसवां त्न अनुदात्त है, आगे धा उदात्त आनेके कारण इसके नीचे स्वर चिन्ह लगा है ।

२२ बाइसवां अक्षर धा उदात्त है, इसलिये चिन्ह रहित है ।

२३ तेईसवां अक्षर त पूर्वोक्त कारण ही स्वरित बना और उसका चिन्ह उसके सिरपर खडा रहा ।

२४ चोवीसवॉ अक्षर म पूर्वोक्त प्रकार ही अनुदात्ततर है इसलिये उसको कोई स्वर चिन्ह नहीं लगा ।

इस विवरण से पाठकों को पता लग जायगा कि स्वरित स्वर कहां बनता है और अनुदात्ततर कहां होता है ।

## समास में स्वर

समास में स्वरोंका कुछ हेर फेर होता है। इसविषय का सामान्य नियम ऐसा है--

२ पद में एक स्वर को छोड कर सब अन्य स्वर अनुदात्त होते हैं। इसलिये समासमें संमिलित हुए पदों के कैसे भी स्वर हुए तो भी उनका समास बनने पर उनमेंसे एक का ही उदात्त अवशिष्ट रहता है और शेष स्वर अनुदात्त होते हैं।

७ समासों में सामान्यतः नियम यह है कि अन्य समासों में उत्तर पद अपना स्वर स्थिर रखता है और पिछले पद के स्वर अनुदात्त होते हैं तथा बहुव्रीहि समास में ही पूर्वपद अपना स्वर स्थिर रखता है और पिछले पदों के स्वर अनुदात्त बन जाते हैं।

३ तत्पुरुष समासों में भी प्रायः पूर्ववत होता है।

४ कृदन्त और उत्तरपद समासों में भी पूर्वपद का उदात्त स्थिर रहता है और उत्तर पद का स्वर बदल जाता है।

पूर्वोक्त मंत्रमें "पुरो-हितं" और "रत्न-धा-तमं" ये पद समास हैं। पूर्वोक्त नियमों के अनुसार "पुरः" शब्दका उदात्त बदला नहीं, परंतु "हितं" पद ही अनुदात्त रहा। वस्तुतः "पुरः" और "हितं" ये दोनों शब्द अन्तोदात्त हैं तथापि पूर्वोक्त नियम के अनुसार पहिले पद का स्वर स्थिर रहा और दूसरे पद के सब स्वर अनुदात्त बने, परंतु उदात्त के पीछे अनुदात्त आने से 'हि" स्वरित चिन्ह वाला बन गया।

"रत्न-धा-तमं" शब्दमें तीन भाग हैं। इसमें पहिला "रत्न" शब्द आद्युदात्त है, परंतु आगे धा धातु आनेसे और उपपद पूर्व तत्पुरुष समास बनने से रत्नधा शब्द अन्तोदात्त बनगया और "तम" प्रत्यय स्वयं अनुदात्त है, इस के त का स्वरित पूर्व नियम के अनुसार बन गया और म अनुदात्ततर हो गया। इस के नियम पहिले बताये ही हैं।

अब और नियम देखिये—

( १ ) संबोधन के शब्द तथा क्रियापद के शब्द वाक्यों में प्रायः

अनुदात्त रहते हैं। परंतु यदि ये वाक्य के या मंत्रपादके प्रारंभ में आगये तो उसके स्वर अन्य नियमानुसार हो जाते हैं।

(२) उदात्त और अनुदात्त स्वरोंके संधि होनेपर उदात्त स्वर की प्रधानता रहती है। जैसा — "आ + इह" इस का संधि उदात्त स्वर युक्त "एहि" ऐसा होता है।

इस प्रकार सामान्य नियम हैं। पाठक यदि इनका विचार वारंवार मनन करके करेंगे तो उनको स्वर विषयक अत्यावश्यक ज्ञान प्राप्त होगा। यह विषय थोडा कठिण है तथापि यहां अति-सुगम बनाकर लिख दिया है, वारंवार पढनेसे पाठकों के समझमें आ जायगा।

---

## पाठ ९

इस पाठ में निम्न लिखित मंत्रों का अभ्यास कीजिये-

(१)

नकिरस्य सहन्त्य पर्येता कयस्य चित्।
वाजो अस्ति श्रवाय्यः॥ ऋग्वेद १।२७।८

पद - नकिः। अस्य। सहन्त्य। पर्येता। कयस्य। चित्। वाजः। अस्ति। श्रवाय्यः।

अन्वय - हे सहन्त्य! वाजः श्रवाय्यः अस्ति। अस्य कयस्य चित् पर्येता नकिः।

अर्थ - हे (सहन्त्य) बलवान् ईश्वर! तेरा (वाजः) बल (श्रवाय्यः अस्ति) प्रशंसनीय है (अस्य कयस्य चित्) इस का (पर्येता) उल्लंघन करनेवाला (नकिः) कोई भी नहीं है।

भावार्थ - परमेश्वर सब बलवानों में बलवान है इस लिये उसकी शक्ति प्रशंसाके योग्य है। इसको उलांघने वाला अर्थात् इसकी शक्ति को दबानेवाला कोई नहीं है।

(२)

न यस्य देवा देवता न मर्ता आपश्चन शवसो अन्तमापुः।
स प्ररिक्वा त्वक्षसा क्ष्मो दिवश्च मरुत्वान्नो भवत्विन्द्र ऊती॥
ऋग्वेद १।१००।१५

पद न। यस्य। देवा। देवता। न। मर्ता। आप। च। न। शवस। अन्त। आपु। स। प्ररिक्वा। त्वक्षसा। क्ष्म। दिव। च। मरुत्वान्। न। भवतु। इन्द्र। ऊती।

अन्वय यस्य शवस अन्त देवा देवता न, मर्ता न, आप० च न आपु, स मरुत्वान् इन्द्र दिव क्ष्म च त्वक्षसा परिक्वा न ऊती भवतु।

अर्थ (यस्य शवस) जिस ईश्वरके बलका (अन्त) अन्त देव या देवता (न) न प्राप्त कर सकते, (मर्ता न) मनुष्य भी न प्राप्त कर सकते तथा (आप च न आपु) जल भी नहीं प्राप्त कर सकते। (स मरुत्वान् इन्द्र) वह प्राण शक्तिसे युक्त इन्द्र (दिव क्ष्म च) द्युलोक और पृथ्वी लोक को (त्वक्षसा परिक्वा) बलसे पूरित करने वाला ईश्वर (न ऊती भवतु) हम सबका रक्षण करने वाला होवे।

भावार्थ परमेश्वर की शक्ति इतनी अगाध है कि उस शक्ति का अंत कोई देव देवता मनुष्य या अन्य कोई भी नहीं पा सकता। वह जीवनशक्ति से परिपूर्ण ईश्वर जो कि द्युलोक और पृथ्वि लोक को अपनी शक्तिसे परिपूर्ण कर रहा है, वह हम सब की उत्तम रक्षा करे।

(३)

तुविद्युम्नस्य स्थविरस्य घृष्वेर्दिवो ररप्शे
महिमा पृथिव्याः। नास्य शत्रुर्न प्रतिमानमस्ति
न प्रतिष्ठिः पुरुमायस्य सह्योः॥ ऋग्वेद ६।१८।१२

पद्— प्र । तुवि-द्यु—म्नस्य । स्थविरस्य । घृष्वेः । दिवः । ररप्शे । महिमा । पृथिव्याः । न । अस्य । शत्रुः । न । प्रतिमानम् । अस्ति । न । प्रतिष्ठिः । पुरुमायस्य । सह्योः ।

अन्वय- तुविद्युम्नस्य स्थविरस्य घृष्वेः महिमा दिवः पृथिव्याः प्र ररप्शे । न अस्य शत्रुः । न प्रतिमानं अस्ति । पुरुमायस्य सह्योः प्रतिष्ठिः न ।

अर्थ- ( तुवि- द्युम्नस्य ) अत्यंत तेजस्वी ( स्थविरस्य ) स्थिर अथवा पुराण पुरुष और ( घृष्वेः ) दुष्टताको पीसनेवाले ईश्वर की ( महिमा ) महिमा ( दिवः पृथिव्याः ) द्युलोक और पृथिवी लोक के भी ( प्र ररप्शे ) बाहर फैला है। ( न अस्य शत्रुः ) इसका कोई शत्रु नहीं है, ( न अस्य प्रतिमानं ) न इसकी कोई प्रतिमा या उपमा है । इस ( पुरु-मायस्य ) अनंत प्रज्ञावाले और ( सह्योः ) शक्तिवाले ईश्वर के लिये भी कोई दूसरा ( प्रतिष्ठिः न ) आधार नहीं है। अर्थात् वही सब का आधार है ।

भावार्थ-ईश्वर अत्यंत तेजस्वी दुष्टता का नाश करनेवाला और बड़ा पुराण पुरुष है। उसकी महिमा सब जगत् में फैली है। इसका कोई शत्रु नहीं और ना ही इसकी कोई उपमा है। इस अनंत शक्ति वाले ईश्वरको छोडकर और कोई दूसराआधार किसीकोनहींहै।

( ४ )

स नः पितेव सूनवेऽग्ने सूपायनो भव ।
सचस्वा नः स्वस्तये ॥ ऋग्वेद १ । २६ । ३

पद्- सः । नः । पिता । इव । सूनवे। अग्ने । सु- उपायनः। भव। सचस्व । नः । स्वस्तये ।

अन्वय- हे अग्ने! सः त्वं सूनवे पिता इव नः सूपायनः भव । नः स्वस्तये सचस्व ।

अर्थ- हे (अग्ने) प्रकाश देनेवाले प्रभो! (सः त्वं) वह तू (सूनवे

(२)

न यस्य देवा देवता न मर्ता आपश्चन शवसो अन्तमापुः ।
स प्ररिक्वा त्वक्षसा क्ष्मो दिवश्च मरुत्वान्नो भवत्विन्द्रऊती॥
ऋग्वेद १।१००।१५

पद- न । यस्य । देवाः । देवताः । न । मर्ताः । आपः । च । न । शवसः । अन्तं । आपुः । सः । प्ररिक्वा । त्वक्षसा । क्ष्मः । दिवः । च । मरुत्वान् । नः । भवतु । इन्द्रः । ऊती ।

अन्वय -- यस्य शवसः अन्तं देवाः देवताः न, मर्ताः न, आपः च न आपुः, स मरुत्वान् इन्द्रः दिवः क्ष्मः च त्वक्षसा परिक्वा नः ऊती भवतु ॥

अर्थ - ( यस्य शवसः ) जिस ईश्वरके बलका ( अन्तं ) अन्त देव या देवता ( न ) न प्राप्त कर सकते, ( मर्ता न ) मनुष्य भी न प्राप्त कर सकते तथा ( आप च न आपुः ) जल भी नहीं प्राप्त कर सकते । ( सः मरुत्वान् इन्द्रः ) वह प्राण शक्तिसे युक्त इन्द्र ( दिवः क्ष्मः च )द्युलोक और पृथ्वी लोक को ( त्वक्षसा परिक्वा ) बलसे पूरित करने वाला ईश्वर ( नः ऊती भवतु ) हम सबका रक्षण करने वाला होवे ।

भावार्थ - परमेश्वर की शक्ति इतनी अगाध है कि उस शक्ति का अंत कोई देव देवता मनुष्य या अन्य कोई भी नहीं पा सकता। वह जीवनशक्ति से परिपूर्ण ईश्वर जो कि द्युलोक और पृथ्वि लोक को अपनी शक्तिसे परिपूर्ण कर रहा है, वह हम सब की उत्तम रक्षा करे ।

(३)

प्र तुविद्युम्नस्य स्थविरस्य घृष्वेर्दिवो ररप्शे
महिमा पृथिव्याः । नास्य शत्रुर्न प्रतिमानमस्ति
न प्रतिष्ठि पुरुमायस्य सह्योः ॥ ऋग्वेद ६।१८।१२

पद— प्र । तुवि-द्यु—म्नस्य । स्थविरस्य । घृष्वेः । दिवः । ररप्शे । महिमा । पृथिव्याः । न । अस्य । शत्रुः । न । प्रतिमानम् । अस्ति । न । प्रतिष्ठिः । पुरुमायस्य । सह्योः ।

अन्वय- तुविद्युम्नस्य स्थविरस्य घृष्वेः महिमा दिवः पृथिव्याः प्र ररप्शे । न अस्य शत्रुः । न प्रतिमानं अस्ति । पुरुमायस्य सह्योः प्रतिष्ठिः न ।

अर्थ- ( तुवि- द्युम्नस्य ) अत्यंत तेजस्वी ( स्थविरस्य ) स्थिर अथवा पुराण पुरुष और ( घृष्वेः ) दुष्टताको पीसनेवाले ईश्वर की ( महिमा ) महिमा ( दिवः पृथिव्याः ) द्युलोक और पृथिवी लोक के भी ( प्र ररप्शे ) बाहर फैला है। ( न अस्य शत्रुः ) इसका कोई शत्रु नहीं है, ( न अस्य प्रतिमानं ) न इसकी कोई प्रतिमा या उपमा है । इस ( पुरु-मायस्य ) अनंत प्रज्ञावाले और ( सह्योः ) शक्तिवाले ईश्वर के लिये भी कोई दूसरा ( प्रतिष्ठिः न ) आधार नहीं है। अर्थात् यही सब का आधार है ।

भावार्थ-ईश्वर अत्यंत तेजस्वी दुष्टता का नाश करनेवाला और बडा पुराण पुरुष है। उसकी महिमा सब जगत् में फैली है। इसका कोई शत्रु नहीं और ना ही इसकी कोई उपमा है। इस अनंत शक्ति वाले ईश्वरको छोडकर और कोई दूसराआधार किसीकोनहींहै।

( ४ )

स नः पितेव सूनवेऽग्ने सूपायनो भव ।
सचस्वा नः स्वस्तये ॥ ऋग्वेद १ । २६ । ३

पद- स । न । पिता । इव । सूनवे। अग्ने । सु- उपायनः। भव। सचस्व । नः । स्वस्तये ।

अन्वय- हे अग्ने! सः त्वं सूनवे पिता इव नः सूपायनः भव । नः स्वस्तये सचस्व ।

अर्थ- हे (अग्ने) प्रकाश देनेवाले प्रभो! (सः त्वं) वह तू (सूनवे

पिता इव)पुत्रके लिये पिताके समान (नः)हम सबके लिये (सु-उपायनः) उत्तम प्राप्त होने वाला (भव) हो। (नः) हम सब का (स्वस्तये) कल्याण के लिये (सचस्व) हमारे साथ रह।

भावार्थ- हे प्रकाश देनेवाले प्रभो! जैसा पिता पुत्रका सहायक होता है वैसा तू हम सबका सहायक हो और हमारा कल्याण करने के लिये हमें सहायक हो।

(५)

आ हि ष्मा सूनवे पितापिर्यजत्यापये।
सखा सख्ये वरेण्यः॥ ऋग्वेद १।२६।३

पद- आ। हि। स्म। सूनवे। पिता। आपिः। यजति। आपये। सखा। सख्ये। वरेण्यः।

अन्वय और अर्थ-- जिस प्रकार (पिता सूनवे) पिता पुत्रके लिये (आपिः आपये) बंधु बंधु के लिये तथा (वरेण्यः सखा सख्ये) श्रेष्ठ मित्र मित्र के लिये (आ यजति स्म) सहायता करता है उस प्रकार हे ईश्वर! तू हमारी सहायता कर।

भावार्थ जैसा पिता पुत्र को, भाई भाई को, और मित्र मित्र की सहायता करता है उस प्रकार ईश्वर हमारी सहायता करे।

(६)

त्वमग्ने प्रमतिस्त्वं पितासि नस्त्वं वयस्कृत्तव जामयो वयम्।
सं त्वा रायः शतिनः सहस्रिणः सुवीरं यन्ति व्रतपामदाभ्य॥
ऋग्वेद १।३१।१०

पद— त्वं। अग्ने। प्रमतिः। त्वं। पिता। असि। नः। त्वं। वयस्कृत्। तव। जामयः। वयम्। सं। त्वा। रायः। शतिनः। सहस्रिणः। सुवीरं। यन्ति। व्रतपां। अदाभ्य।

अन्वय—हे अग्ने! त्वं प्रमतिः, त्वं नः पिता असि। त्वं वयस्कृत्। वयं तव जामयः। हे अदाभ्य! सुवीरं व्रतपां त्वा शतिनः

सहस्रिणः रायः संयन्ति ॥

अर्थ- हे (अग्ने) प्रकाश देनेवाले ईश्वर ! तू (प्रमतिः) विशेष बुद्धिमान हो, तू हम सबका पिता है । तूहि ( वयः कृत् ) जीवन देनेवाला है । ( वयं ) हम सब ( तव ) तेरे ( जामयः ) बंधु हैं। हे ( अदाभ्य ) न दबनेवाले ईश्वर ! ( सुवीरं व्रतपां ) उत्तम वीरोंसे युक्त नियमोंके पालक तुझ ईश्वर के प्रति सौ और सहस्रों ( रायः ) धन ( संयन्ति ) इकट्ठे होते हैं।

भावार्थ-हे ईश्वर! तू हि सब में अत्यंत बुद्धिवान् हो, तूहि हम सबका पिता हो और तू हि सबको जीवन देनेवाला हो । तेरे ही हम सब भाई हैं । हे न दब जानेवाले ईश्वर ! तू अनेक वीरताके गुणोंसे युक्त तथा उत्तम नियमोंके चलाने वाले हो, इसलिये सैंकडों धन तेरे पास इकट्ठे होते हैं । अर्थात् जो इस प्रकार उत्तम नियमोंका पालन कर्ता और वीरताके गुणोंसे युक्त होगा वह भी अनेक धनोंको अपनेपास धारण कर सकेगा और धनी बन जायगा ।

पाठकः इस प्रकार मंत्रोंका अध्ययन करें ।

## पाठ १०

### ( १ )

वयं शूरेभिरस्तृभिरिन्द्र त्वया युजा वयम् ।
सासह्याम पृतन्यतः ॥ ऋग्वेद १ । ८ । ४

अन्वय— वयं त्वया युजा अस्तृभिः शूरेभिः ( च सह ) वयं पृतन्यतः सासह्याम ।

अर्थ— हम सब तेरे ( युजा ) साथ और ( अस्तृभिः )अस्त्रोंका प्रयोग करनेवाले (शूरेभिः) शूरवीरों के साथ हम (पृतन्यतः) सेनासे हमला करनेवाले शत्रुका ( सासह्याम ) पराभव करेंगे ।

भावार्थ- हे ईश्वर! तेरी सहायता लेकर तथा शूर वीरोंकी सहायता लेकर हम शत्रुका पराभव करेंगे ।

(२)

वयं जयेम त्वया युजा वृतमस्माकमंशमुदवा भरे भरे। अस्मभ्य
मिन्द्र वरिवः सुगं कृधि प्र शत्रूणां मघवन् वृष्ण्यारुज ॥
ऋग्वेद. १ । १०२ । ४

अन्वय और अर्थ– हे ( मघवन्) धनैश्वर्य संपन्न प्रभो ! ( त्वया युजा ) तेरे साथ युक्त हो कर ( वयं वृतं जयेम ) हम सब घेरने वाले शत्रुका पराभव करेंगे । ( भरे भरे ) हरएक प्रकारके युद्ध में ( अस्माकं अंशं ) हमारे भागका ( उदव ) उत्तम रक्षण कर। हे ( इन्द्र ) प्रभो ! ( अस्मभ्यं ) हम सबके लिये ( वरिवः सुगं कृधि ) धन सुगमसे प्राप्त होने योग्य कर । (शत्रूणां वृष्ण्या) शत्रुओं के बल ( प्र रुज ) नष्टभ्रष्ट कर ॥

भावार्थ- हे प्रभो ! तेरी कृपा प्राप्त करके हम सब प्रकारके शत्रुओंपर विजय प्राप्त करेंगे । हे ईश्वर ! हर एक प्रकारके युद्धमें हमारा कर्तव्यका भाग हमसे ठीक प्रकार हो जावे, ऐसी उन्नति हमारी हो जावे । हे देव ! हमें सब प्रकारके धन सुगमतासे प्राप्त हों और तेरी प्रेरणासे हमारे शत्रुओंके बल पूर्णतासे नष्ट भ्रष्ट कर और सदा हमारा विजय हो ।

(३)

त्वे इन्द्राप्यभूम विप्रा धियं वनेम ऋतया सपन्तः । अवस्यवो धीमहि प्रशस्तिं सद्यस्ते रायो दावने स्याम ॥ ऋ. २ । ११ । १२

अन्वय और अर्थ-हे ( इन्द्र ) प्रभो ! हम सब ( विप्राः ) ज्ञानी लोग ( त्वे अभूम ) तेरे अंदर अर्थात् तेरे होकर रहेंगे । ( ऋतया सपन्तः ) सीधे मार्गसे व्यवहार करते हुए (धियं वनेम) बुद्धि और कर्म की सिद्धि प्राप्त करेंगे हम सब ( अवस्यवः ) अपनी रक्षा करने का यत्न करने वाले लोग ( प्रशस्तिं धीमहि ) तेरे गुणोंको मनमें धारण करेंगे । ( सद्यः ) तत्कालही (ते रायः )

तेरे धनके (दावने) दान के लिये हम योग्य (स्याम) होंगे ॥

भावार्थ- हे ईश्वर ! हम सब लोग तेरे बनकर रहेंगे । सीधे मार्गसे चल कर कर्म की सिद्धि प्राप्त करेंगे। हम सब अपनी रक्षा करने का पुरुषार्थ करेंगे और सदा तेरे शुभगुणोंका ध्यान करेंगे । ऐसा करनेसे तेरे धन के दानके भागी हम सब बन जायेंगे ।

(४)

यो जात एव प्रथमो मनस्वान् देवो देवान्क्रतुना पर्यभूषत ॥
यस्य शुष्माद्रोदसी अभ्यसेतां नृम्णस्य मह्ना स जनास इन्द्रः ॥ ऋग्वेद २ । १२ । १

अन्वय तथा अर्थ-- (यः प्रथमः देवः) जो आदि देव (जातः एव) प्रकट होते ही (मनस्वान्) मनन शक्तिसे श्रेष्ठ होकर अपने (क्रतुना) कर्मसे (देवान् पर्यभूषत) देवोंको शोभायुक्त करता रहा । (यस्य शुष्मात्) जिसके बलसे (रोदसी ।) द्युलोक और पृथ्वी लोक (अभ्यसेतां) कांपती हैं (सः) वही देव, हे (जनासः) लोगो ! (नृम्णस्य मन्हा) मानसिक शक्तिके महत्त्वसे युक्त (इन्द्र) प्रभु है ।

भावार्थ-आदिदेव परमेश्वर पहलेसेही महती मानस शक्तिसे युक्त है और अपने प्रशंसनीय कर्मसे संपूर्ण देवताओंका सशोभित करता है । इसका बल इतना है कि उसके भयसे द्यावा पृथिवी भी कांपते हैं ॥ [redacted] लोगो ! यही सब जगत् का एक प्रभु है । और यही सबसे अधिक समर्थ है ।

(५)

यस्मान्न ऋते विजयन्ते जनासो यं युध्यमाना अवसे हवन्ते ॥
यो विश्वस्य प्रतिमानं बभूव यो अच्युतच्युत्स जनास इन्द्रः ॥ ऋ. २ । १२ ॥ ९

अन्वय और अर्थ-हे (जनासः) लोगो ! (यस्मात् ऋते) जिसके

विना ( जनासः न विजयन्ते ) लोग विजय प्राप्त नहीं कर सकते, ( युद्धयमानाः ) लडते हुए ( अवसे ) रक्षा के लिये (यं हवन्ते) जिसकी प्रार्थना करते हैं और (यः) जो (विश्वस्य प्रति मानं बभूव) विश्वका नमूना हुआ है तथा जो ( अ-च्युत-च्युत् ) न हिलने वालों कोभी हिला देनेकी शक्ति रखता है, हे लोगो वही इन्द्र है॥

भावार्थ-- परमेश्वरकी कृपा न हुई तो लोगोंका कभी विजय नहीं हो सकता, इसलिये युद्धके समय सब लोग उसी की प्रार्थना मनोभावनासे करते हैं, जो प्रभु जगत् बननेके लिये आदर्शरूप हुआ वह इतना समर्थ है कि वह बडे प्रभावशालियों को भी हिला देता है, परंतु उसको हिलाने वाला कोई नहीं है।

( ६ )

अस्माकमग्ने मघवत्सु धारयानामि क्षत्रमजरं सुवीर्यम्।
वयं जयेम शतिनं सहस्रिणं वैश्वानर वाजमग्ने तवोतिभिः॥

ऋ. ६।८।६

अन्वय के साथ अर्थ-हे(वैश्वानर अग्ने)विश्वके संचालक प्रकाश देनेवाले देव ! (अस्माकं मघवत्सु) हमारे धनिकों में (सु-वीर्यं) उत्तम वीरता से युक्त(अ-नामि)कभी न नम्र होने वाला (अ-जरं क्षत्रं ) कभी क्षीण न होने वाला क्षात्र तेज (धारय) धारण कर। ( तव ऊतिभिः ) तेरी रक्षा शक्तियोंसे ( वाजं ) बल प्राप्त करके ( वयं ) हम सब ( शतिनं सहस्रिणं ) सौ और हजारों सैनिकोंके साथ हमला करनेवाले शत्रु को (जयेम) पराजित करेंगे।

भावार्थ-हे जगत् के संचालक प्रभु! हमारे में जो धनी हैं, उनमें उत्तम शौर्य वीर्य, धैर्य, स्थापन कर अर्थात् धनी लोग शूर हों और डरपोक न हों, कभी किसीसे वे न डरें और अपनी रक्षा करने में वे समर्थ हों। तेरी रक्षाओंसे सुरक्षित हो कर ही हम बडे बलवान् बनेंगे और सैन्यके साथ हमपर हमला करनेवाले शत्रु'

ओंको भी परास्त करेंगे ।

सख्ये [redacted] इन्द्र वाजिनो मा भेम शवसस्पते ।

त्वामभि प्र णोनुमो जेतारमपराजितम् ॥ ऋ. १।११।२

अर्थ - हे ( शवसः पते इन्द्र ) बलके स्वामी प्रभो ! ( ते सख्ये ) तेरी मित्रतामें हम ( वाजिनः ) बलवान् होने के कारण ( मा भेम ) किसीसे भी नहीं डरते । तू ( जेतारं ) विजयी और ( अ - पराजितं ) कभी पराजित न होनेवाला है इसलिये ( त्वां अभि प्र णोनुमः ) तुझे ही नमन करते हैं ।

भावार्थ - हे सर्व समर्थ प्रभो ! तेरी मित्रतासे हम बलशाली होनेके कारण हम किसीसे नहीं डरेंगे । क्यों कि तू सदा विजयी है और तुम्हारा पराजय कभी नहीं होता । इसलिये हम तेरी ही शरण आते हैं, तेरी ही भक्ति करते हैं और तुझे छोडकर किसी अन्यकी उपासना नहीं करते ।

## सूचना

पाठक इस प्रकार मंत्रोंका अर्थ करें । हरएक मंत्र कण्ठ करें, और उसके पद पदार्थ अन्वय और भावार्थ स्वयं करनेका यत्न करें । जहाँ समझमें न आने वहाँ ऊपर दिये अर्थकी सहायता लें । इस प्र कार करनेसे उनकी प्रगति वेदविद्यामें शीघ्र होगी ।

## पाठ ११

( म. भा. द्रोणपर्व अ. ३६ )

सञ्जय उवाच ।

सौभद्रस्तद्वचः श्रुत्वा धर्मराजस्य धीमतः ।
अचोदयत यन्तारं द्रोणानीकाय भारत ॥ १ ॥
तेन संचोद्यमानस्तु याहि याहीति सारथिः ।
प्रत्युवाच ततो राजन्नभिमन्युमिदं वचः ॥ २ ॥

अतिभारोऽयमायष्मन्नाहितस्त्वयि पाण्डवै ।
सम्प्रधार्य क्षण बुद्धया ततस्त्व योद्धुमर्हसि ॥ ३ ॥
आचार्यो हि कृती द्रोण परमास्त्रे कृतश्रम ।
अत्यन्तसुखसंवृद्धस्त्व चायुद्धविशारद ॥ ४ ॥
ततोऽभिमन्यु प्रहसन्सारथिं वाक्यमब्रवीत् ।
सारथे को न्वयं द्रोण समग्र क्षत्रमेव वा ॥ ५ ॥
ऐरावतगत शक्र सहामरगणैरहम् ।
अथवा रुद्रमीशान सर्वभूतगणार्चितम ॥
योधयेय रणमुखे न मे क्षत्रेऽद्य विस्मय ॥ ६ ॥
न ममैतद्द्विषत्सैन्य कलामर्हति षोडशीम् ।
अपि विश्वजित विष्णु मातुल प्राप्य सूतज ॥ ७ ॥
पितर चार्जुन यद्धे न भीर्मामुपयास्यति ।
अभिमन्युश्च ता वाच कदर्थीकृत्य सारथे ॥ ८ ॥ ६१२
याहीत्येवाब्रवीदेन द्रोणानीकाय मा चिरम् ॥

सञ्जय उवाच—हे भारत ! धीमता बुद्धिमतो धर्मराजस्य तद्वच तद्वचन श्रुत्वा सौभद्र सुभद्रापुत्र यन्तार सारथिन द्रोणानीकाय द्रोणस्य सैन्याय अचोदयन प्रेरितवान ॥ १ ॥ तेन द्रौपदी पुत्रेण अभिमन्युना " याहि याहि " गच्छ गच्छ इति सञ्चोद्यमान सप्रेर्यमाण सारथिस्तु, हे राजन् ! तत तदनतर इद वच इद वचन अभिमन्यु प्रत्युवाच ॥ २ ॥ हे आयुष्मन् अभिमन्यो । पाण्डवैस्त्वयि अय अतिभार आहित स्थापित । बुद्धया क्षण सम्प्रधार्य विचार्य तत तदनतर त्व योद्धु अर्हसि ॥ ३ ॥ हि आचार्य द्रोण कृती कृतकार्य परमास्त्र च कृतश्रम । त्व च अयुद्धविशारद न युद्धविशारद अत्यतसुखसंवृद्ध च ॥ ४ ॥ ततोऽभिमन्यु प्रहसन् सारथिं इद वाक्य अब्रवीत् । हे सारथे ! को नु अय द्रोण ? समग्र सपूर्ण क्षात्र अथियवर्ग वा ॥ ५ ॥ ऐरावतगत अमरगणै

'सह शक्रं इन्द्रं वा, अथवा सर्व भूतगणार्चितं सर्वभूतसुपूजितं ईशानं रुद्रं वा रणमुखे योधयेयम्। अद्य क्षत्रे मे विस्मयो न ॥ ६ ॥ एतत् द्विषत्सैन्यं शत्रुसैन्यं मम षोडशीं कलां न अर्हति। हे सूतज ! मातुलं विश्वजितं विष्णुं प्राप्य ॥ ७ ॥ अपि पितरं अर्जुनं चाऽपि प्राप्य मां भीः न उपयास्यति॥ अभिमन्युः च तां सारथेः वाचं कदर्थीकृत्य ॥८॥ "द्रोणानीकाय याहि, मा चिरं" इत्येव एनं अब्रवीत्॥

ततः संनोदयामास हयानाशु त्रिहायनान् ॥ ९ ॥
नाऽति हृष्टमनाः सूतो हेमभाण्डपरिच्छदान् ।
ते प्रेषिताः सुमित्रेण द्रोणानीकाय वाजिनः ॥ १० ॥
द्रोणमभ्यद्रवन् राजन् महावेगपराक्रमम् ।
तमुदीक्ष्य तथा यान्तं सर्वे द्रोणपुरोगमाः ॥
अभ्यवर्तन्त कौरव्याः पाण्डवाश्च तमन्वयुः ॥ ११ ॥
ते विंशतिपदे यत्ताः संप्रहारं प्रचक्रिरे ।
आसीद्गाङ्ग इवावर्तो मुहूर्तमुदधाविव ॥ १२ ॥
शूराणां युद्धयमानानां निघ्नतामितरेतरम् ।
संग्रामस्तुमुलो राजन्प्रावर्तत सुदारुणः ॥ १३ ॥
प्रवर्तमाने संग्रामे तस्मिन्नतिभयङ्करे ।
द्रोणस्य मिषतो व्यूहं भित्वा प्राविशदार्जुनिः ॥ १५ ॥
तं प्रविष्टं विनिघ्नन्तं शत्रुसंघान्महाबलम् ।
हस्त्यश्वरथपत्त्योघाः परिवव्रुरुदायुधाः ॥ १६ ॥
नाना वादित्रनिनदैः क्ष्वेडितोत्क्रुष्टगर्जितैः ।
हुंकारैः सिंहनादैश्च तिष्ठ तिष्ठेति निःस्वनैः ॥ १७ ॥
घोरैर्हलहलाशब्दैर्मा गास्तिष्ठेहि मामिति ।
असावहममित्रेति प्रवदन्तो मुहुर्मुहुः ॥ १८ ॥
बृंहितैः सिञ्जितैर्हासैः करनेमिस्वनैरपि ।
सन्नादयन्तो वसुधामभिदुद्रुवुरार्जुनिम् ॥ १९ ॥

तेषामापततां वीरः शीघ्रयोधी महाबलः ।
क्षिप्रास्त्रो न्यवधीद्राजन्मर्मज्ञो मर्मभेदिभिः ॥ २० ॥
ते हन्यमाना विवशा नानालिंगैः शितैः शरैः ।
अभिपेतुः सुबहुशः शलभा इव पावकम् ॥ २१ ॥

ततः सूतो हेममाण्डपरिच्छदान् सुवर्णालंकारयुक्तान् त्रिहायनान् विपरीयान् हयान् अश्वान् आशु संनोदयामास । सुमित्रेण सारथिना द्रोणानीकाय प्रेषितास्ते वाजिनः अश्वाः ॥ १० ॥ राजन्! महावेगपराक्रमं द्रोणं अभ्यद्रवन्। तथा यान्तं तं अभिमन्युं उद्वीक्ष्य दृष्ट्वा, सर्वे द्रोणपुरोगमाः तं अभ्यवर्तन्त, पाण्डवाश्च अन्वयुः ॥ ११ ॥ ते विंशतिपदे यत्ताः संयत्ताः संप्रहारं प्रचक्रिरे । उदधौ समुद्रे गांगः आवर्त इव मुहूर्तं आसीत्॥१३॥दाराणां युध्यमानानां इतरेतरं निघ्नतां, हे राजन् ! सुदारुणः तुमुलः संग्रामः प्रावर्तत ॥ १४ ॥ तस्मिन् अतिभयंकरे संग्रामे प्रवर्तमाने द्रोणस्य मिषतः पश्यतः एव आर्जुनिः अभिमन्युः व्यूहं भित्त्वा अभ्यन्तरं प्राविशत् ॥ १५ ॥ तं महाबलं व्यूहमध्ये प्रविष्टं शत्रुसंघान् विनिघ्नन्तं उदायुधाः उद्यतायुधाः हस्त्यश्वरथपत्त्योघाः परिवव्रुः परितः ययुः ॥१६॥ नानावादित्रनिःस्वनैः क्ष्वेडितोत्क्रुष्टगर्जितैः गर्जनैः हुंकारैः सिंहनादैः च "तिष्ठ तिष्ठ" इति निःस्वनैः ॥१७॥ घोरैः हलहला शब्दैः " मा गाः, तिष्ठ, मां एहि, अमित्र ! असौ अहं" इति मुहुः मुहुः वारंवारं प्रवदन्तः ॥ १८ ॥ बृंहितैः सृंजितैः हासैः करनेमिस्वनैरपि वसुधां संनादयन्तः आर्जुनिं अभिदुद्रुवुः॥ १९ ॥ शीघ्रयोधी महाबलो वीरः क्षिप्रास्त्रः अभिमन्युः । हे राजन् ! युद्धमर्मज्ञः अभिमन्युः मर्मभेदिभिः नानालिंगैः शरैः आपततां तेषां न्यवधीत् ॥ २० ॥ नानालिंगैः शितैः शरैः विवशा, हन्यमानास्ते वीराः पावकं शलभा इव सुबहुशः अभिपेतुः॥२१॥

—

# संस्कृत पाठ माला।

बारह पुस्तकोंका मूल्य म. आ. से ३) रु. और वी. पी. से ४) रु.
प्रति भाग का मूल्य ।-) पांच आने और डा. व्य. -) एक आना।
अत्यंत सुगम रीतिसे संस्कृत भाषाका अध्ययन करनेकी अपूर्व पद्धति

इस पद्धतिकी विशेषता यह है-

१ प्रथम द्वितीय और तृतीय भाग।
इन भागोंमें संस्कृत के साथ साधारण परिचय करा दिया गया है।

२ चतुर्थ भाग।
इस चतुर्थ भागमें संधि विचार बताया है।

३ पंचम और षष्ठ भाग।
इन दो भागोंमें संस्कृतके साथ विशेष परिचय कराया गया है।

४ सप्तम से दशम भाग।
इन चार भागोंमें पुल्लिंग, स्त्रीलिंग और नपुंसकलिंगी नामोंके रूप बनानेकी विधि बताई है।

५ एकादश भाग।
इस भागमें "सर्वनाम" के रूप बताये हैं।

६ द्वादश भाग।
इस भागमें समासोंका विचार किया है।

७ तेरहसे अठारहवें भाग तकके ६ भाग।
इन छः भागोंमें क्रियापद विचार की पाठविधि बताई है।

८ उन्नीससे चौबीसवे भागतकके ६ भाग।
इन छः भागोंमें वेदके साथ परिचय कराया है।

अर्थात् जो लोग इस पद्धतिसे अध्ययन करेंगे उन को अल्प परिश्रमसे बडा लाभ हो सकता है।

स्वाध्याय मंडल, औंध (जि. सातारा)

# महाभारत।

( हिंदी— भाषा— भाष्य— समेत )

## तैयार हैं।

( १ ) आदिपर्व। पृष्ठ संख्या ११२५ मूल्य म. आ. से६ )रु

( २ ) सभापर्व। पृष्ठ संख्या ३५६ मूल्य म. आ. से२)रु

( ३ ) वनपर्व। पृष्ठ संख्या १५३८ मूल्य म. आ. से८)रु.

( ४ ) विराटपर्व। पृष्ठ संख्या ३०६ मूल्य म. आ. से१॥)

( ५ ) उद्योगपर्व। पृष्ठ संख्या ९५३ मूल्य म.आ से५ )रु

( ६ ) भीष्मपर्व। पृष्ठ संख्या ८०० मू. म. आ. से ४ )रु.

[ ७ ] महाभारत समालोचना।

१ प्रथम भाग। मू. म. आर्डरसे ॥) वी. पी से ॥।=)आने।

२ द्वितीय भाग। मू. म. आर्डरसे ॥) वी. पी से ॥।=)आने।

महाभारत के स्थायी ग्राहकोंके लिये १२०० पृष्ठोंका ६)रु. मूल्य होगा।

---

मुद्रक तथा प्रकाशक — श्री. दा. सातवळेकर
भारतमुद्रणालय- स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

अंक २१



# संस्कृत पाठ माला ।

( संस्कृत भाषाका अध्ययन करनेका सुगम उपाय )

## भाग इक्कीसवाँ ।



लेखक और प्रकाशक,
श्रीपाद दामोदर सातवळेकर,
स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

प्रथम आवृत्ति.

संवत् १९८४, शक १८४९, सन १९२७

मूल्य पांच आने

# निरुक्ति ।



वेदमंत्रों का मनन करनेके समय वैदिक शब्दों की निरुक्ति जाननेकी आवश्यकता होती है । यह निरुक्तिका विषय अब इस के आगे बताना है । यदि पाठक इन स्थानों में दिये हुए नियम और उदाहरण मननपूर्वक पढेंगे तो उनको वैदिक शब्दोंकी निरुक्तिका उत्तम ज्ञान हो सकता है । इसलिये आशा है कि पाठक इस सुगम पाठविधि से लाभ उठावेंगे ।

| | |
|---|---|
| स्वाध्यायमंडल<br>औंध ( जि. सातारा )<br>९ । १२ । १७ | निवेदक.<br>श्रीपाद दामोदर सातवळेकर |

मुद्रक तथा प्रकाशक- श्रीपाद दामोदर सातवळेकर,
भारत मुद्रणालय, स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि० सातारा )



# संस्कृत-पाठ-माला।

भाग इक्कीसवाँ।

---

## पाठ १

### शब्दोंकी निरुक्ति।

वैदिक पदोंकी निरुक्ति करनेके लिये वह पद किस धातुसे बना है यह जाननेकी आवश्यकता है। धातुके अक्षरोंकी समानता पदमें देखनेसे प्रायः पता लग सकता है कि यह शब्द इस धातुसे बना है। जैसा- " गौ " शब्द लीजिये। इस में " ग " अक्षर है और यह " गम् " धातुमें है, इसलिये अनुमान हो सकता है कि यह पद गम् धातुसे हुआ है। दूसरा गति अर्थ वाला " गा " धातुभी इसमें हो सकता है।

इसलिये " गच्छति इति गौः " ऐसा गो पदका निर्वचन करते हैं। " जो गतिमान है " यह इसका अर्थ है, इस पदके अर्थ- गाय, वाणी, भूमि, सूर्य किरणें, सूर्य, चन्द्र, इंद्रियां आदि अनेक ग्रंथमें आते हैं, सबमें भिन्न भिन्न प्रकारकी गति होती ही है। उदाहरण देखिये-

आयं गौः पृश्निरक्रमीत्। ऋग्वेद. १०।१८८।१

" (आयं) यह ( गौः ) भूमि ( पृश्निः) अंतरिक्ष में (अक्रमीत्) जाती है। " इस मंत्रमें गौ शब्द पृथ्वीवाचक है और यह पृथ्वीकी गतिका सूचक है। तथा-

मया गावो गोपतिना सचध्वमयं वो गोष्ठ
इह पोषयिष्णुः ॥ ऋग्वेद ३ । १४ । ६

" हे ( गावः ) गौवो ! ( मया गोपतिना ) मुझ गोपालके साथ ( सचध्वं ) मिलकर रहो, ( इह अयं ) यहां यह ( पोषयिष्णुः ) पालन करनेवाली ( वः गोष्ठः ) तुम्हारी गोशाला है । " यहां गौ शब्द ( अर्थात् गावः शब्द ) गाय का वाचक है, परंतु अलंकार से इन्द्रिय वाचक भी होना संभव है ।

इस प्रकार अन्यान्य अर्थोंके उदाहरण वेदमें अनेक मिल सकते हैं। वेदमें कईवार " अंशके लिये पूर्णका प्रयोग " किया जाता है। अर्थात् " गौ " शब्दका प्रयोग गौसे उत्पन्न होनेवाले किसी भी पदार्थ के लिये होता है । यह विषय बडा गहन है तथापि संक्षेप से यहां देखिए-

"गौ" शब्द "गायके दूध" के लिये निम्नलिखित मंत्र में है, देखिये-

गोभिः श्रीणीत मत्सरं ॥ ऋ. ९ । ४६ । ४

" ( गोभिः ) गायके दूध के साथ (श्रीणीत) पकाओ (मत्सरं) सोमरसको ।" अर्थात् गायका दूध लेकर उसमें सोम रस डालो और दोनोंको साथ साथ पकाओ ।

इसी मंत्रमें " मत्सर " शब्द सोम रसका वाचक है, मत्सर का दूसरा अर्थ लोभ है, वह यहां अभीष्ट नहीं है । मत्सर शब्द "मद्" ( हर्षित होना ) इस धातुसे बनता है ।

उक्त प्रकार " गौ " शब्द, " गायका दूध, दही, मक्खन, घी, चर्म, चर्मसे बनी रसियां " आदिके लिये प्रयुक्त होता है, क्यों कि ये सब पदार्थ गौ से बनते हैं । देखिये इस के उदाहरण-

अंशुं दुहन्तो अध्यासते गवि । ऋग्वेद. १० । ९४ । ९

" ( अंशुं ) सोमका ( दुहन्तः ) रस निचोडनेवाले ( गवि ) चर्मपर ( अध्यासते ) बैठते हैं । " यहां " गो " शब्द का अर्थ

। चर्म अथवा चर्म है । तथा और देखिये –

गोभिः सन्नद्धो असि वीळयस्व । ऋग्वेद. ६।४७।२६

" ( गोभिः ) गोचर्म की रस्सियों से ( सन्नद्धः ) बंधा हुआ ्रथ है इससे ( वीळयस्व ) तू दृढ बनो" यहां गो शब्दका अर्थ र्म से बनी हुई रस्सी है ।

इसी प्रकार गो शब्दके अनेक अर्थ वेदमें होते हैं गायसे जितने ो पदार्थ बनते हैं उन सबका वाचक एक गौ शब्द है। धनुष्य की ोरी चर्मकी तांत से बनती है, इसलिये उसका नाम भी गौ है । स प्रकार अनुसंधानसे जानना चाहिये ।

## दो धातुसे बने शब्द ।

कई शब्द एक धातु से बनते हैं, उसी प्रकार कई शब्द दो अथवा अधिक धातुओंसे भी बनते हैं अथवा वैसे सिद्ध किये जा सकते हैं देखिए- " हिरण्य " शब्द है, इसमें दो भागों की कल्पना हो सकती है । " हिर्+रण्य" इसमें " रण्य " पद " रमणीय " पदका संक्षिप्त रूप होगा, देखिये—

रमणीय, रणीय, रण्य, रण्य, इस ढंगसे यह " रण्य " पद रमणीय पद का संक्षिप्त रूप स्पष्ट प्रतीत होता है, इस लिये यह "रम्" धातुसे सिद्ध हुआ मानना योग्य है ।

" हि " अथवा " हिर् " पद " हृ " धातुसे होना संभवनीय है । हृदय शब्द का भाषामें "हिर्दय" भी कई लोग कहते हैं उसमें से " दय " हटाया जाय तो " हिर् " शेष रह जाता है । यह " हिर् - रण्य = हिरण्य " शब्द इस प्रकार बना है । हृदय के लिये जो रमणीय लगता है वह हिरण्य है यह धन का नाम है। धन, दौलत, संपत्ति आदि हरएक मनुष्यके हृदयको रमणीय लगती है, इसलिये धनका यह नाम है ।

"हृ" धातुका अर्थ हरण करना भी है, एक स्थानसे हरण करके जो दूसरे स्थानपर लिया जा सकता है वह हिरण्य होता है। धन एकके पाससे दूसरेके पास जाता रहता है इस लिये धन को हिरण्य कहते हैं, इसका उदाहरण देखिये.—

हिरण्यपाणिमूतये सवितारमुपह्वये ॥ ऋ. १ । २२ । ५

"( हिरण्य-पाणि ) सुवर्ण के समान चमकदार हाथोंसे अर्थात् किरणोंसे युक्त ( सवितारं ) सूर्य की अपनी ( ऊतये ) रक्षा होने के लिये ( उपह्वये ) प्रार्थना करते हैं।" यहां हिरण्य शब्द धन रूपी सुवर्ण के समान चमकदार इस अर्थमें प्रयुक्त है। इस प्रकार पाठक शब्दोंकी व्युत्पत्ति जानें.।

---

## पाठ २

इस पाठ में निम्न लिखित मंत्रोंका अध्ययन कीजिये-

शं नो मित्रः शं वरुणः शं नो भवत्वर्यमा।

शं न इन्द्रो बृहस्पतिः शं नो विष्णुरुरुक्रमः॥ वा. यजु. ३६।९

(मित्रः) सब का मित्र ईश्वर (नः शं) हम सबको कल्याणकारी होवे। ( वरुणः ) सबसे श्रेष्ठ ईश्वर ( शं ) कल्याण कारी होवे। ( अर्यमा ) न्यायकारी ईश्वर ( नः शं ) हम सबको कल्याणकारी होवे। ( इन्द्रः ) परम ऐश्वर्यवान् प्रभु ( नः शं ) हम सबको कल्याण कारी होवे।। ( बृहस्पतिः ) बडी वाणीका स्वामी ईश्वर ( शं ) हमारा कल्याणकर्ता होवे और ( उरुक्रमः विष्णुः ) महा पराक्रमी व्यापक ईश्वर ( नः शं ) हमारा कल्याणकर्ता होवे।

शं नो वातः पवतां शं नस्तपतु सूर्यः।

शं नः कनिक्रदद्देवः पर्जन्यो अभिवर्षतु॥वा यजु. ३६।१०

( वातः ) वायु ( नः शं ) हम सबके लिये कल्याण कारी होकर ( पवतां ) बहता रहे। ( सूर्यः ) सूर्य ( नः ) हम सबके

लिये (शं तपतु) कल्याण कारक होकर तपना रहे । (कनिक्रदद्) गर्जना करनेवाला:( पर्जन्यः देवः ) मेघराज देव ( नः ) हम सब के लिये ( शं अभिवर्षतु ) कल्याण करने वाली वृष्टि का वर्षाव करे ।

अहानि शं भवन्तु नः शँ रात्रीः प्रति धीयताम् ।
शं न इन्द्राग्नी भवतामवोभिः शं न इन्द्रावरुणा रातहव्या ।
शं न इन्द्रापूषणा वाजसातौ शमिन्द्रासोमा सुविताय शंयोः॥
वा. यजु. ३६ । ११

( नः ) हम सबके लिये ( ( अहानि शं भवन्तु ) दिन कल्याण कारक हो । ( रात्रीः शं प्रतिधीयतां ) रात्री का समय हम सबके लिये कल्याण को धारण करे । ( अवोभिः ) सब प्रकारके रक्षणों के साथ ( इन्द्राग्नी ) ऐश्वर्य वान् और तेजस्वी ( नः शं भवतां) हम सबके लिये कल्याण कारक हो । ( रातहव्यौ ) अन्न देनेवाले ( इन्द्रावरुणौ) ऐश्वर्यवान और श्रेष्ठ (नः शं) हम सबका कल्याण करें । ( इंद्रापूषणौ ) ऐश्वर्य वान् और पोषणकर्ता (वाजसातौ) अन्नके दानके समय ( नः शं ) हम सबका कल्याणकारी हों । ( इन्द्रासोमौ ) ऐश्वर्यवान् और विद्वान् ( सुविताय ) उत्तम गति के लिये और ( शं योः ) शांतिसुख और दुःख प्रतिकारके लिये सहायक बनें । अर्थात् हरएक समय और हरएक शक्ति हम सब के लिये लाभदायक बने ।

अभी षु णः सखीनामविता जरितॄणाम् ।
शतं भवास्यूतिभिः ॥
ऋ० ४।३१।३

हे ईश्वर! तू ( नः ) हम सबका, ( सखीनां ) सब मित्रजनों का और ( जरितॄणां ) सब उपासकोंका (शतं ऊतिभिः) सैकडों रक्षणोंके द्वारा ( अभि सु अविता ) सब प्रकार से उत्तम रक्षक ( भवसि ) होता है ।

हम सबका, मित्रों और उपासकों का तू सैकड़ों प्रकारों से अत्यत उत्तम रक्षण करता है। प्रभो! तुम्हारे जैसा दूसरा कोई भी रक्षक नहीं है। तेरे रक्षाके साधन अनत हैं और रक्षाके मार्ग भी अनत हैं।

अग्ने त्व नो अन्तम उत त्राता शिवो भवा वरूथ्य ।
वसुरग्निर्वसुश्रवा अच्छा नक्षि द्युमत्तम रयिंदा॥ ऋ० ५।२४।१

हे (अग्ने) तेजस्वी ईश्वर! (न त्व अन्तम) हमारे लिये तूही समीप हो। इसलिये तू हमारा (त्राता) रक्षक (शिव) कल्याणकर्ता और (वरूथ्य) श्रेष्ठ हो। तू (अग्नि) तेजस्वी (वसु) सबका निवासक (वसुश्रवा) निवास करनेके योग्य अन्नादि देनेवाला (अच्छा नक्षि) हमें उत्तम प्रकार प्राप्त हो। और हमें (द्युमत्तम) उत्तम तेजस्वी (रयिं दा) धन दो।

परमेश्वर ही हम सबका अत्यन्त समीप है। उससे अधिक समीप और कोई नहीं है, वही सबका रक्षक, कल्याण करनेवाला और सबको श्रेष्ठ प्राप्तव्य है। वही सबकी सुरक्षा करता है और सबका पोषण करता है। वह हम सबको प्राप्त हो और हमें उत्तम धन देवे।

त्वा वर्धन्ति क्षितय पृथिव्या त्वा राय उभयासो जनानाम्॥
त्व त्राता तरणे चेत्यो भू पिता माता सदमिन्मानुषाणाम्।
ऋ ६।१।५

हे ईश्वर! (क्षितय) पृथ्वीपर रहने वाले मनुष्य (त्वा वर्धन्ति) तुझे बढाते हैं, तेरी महिमा फैलाते हैं। (जनानां) मनुष्योंके (उभयास: राय:) दोनों प्रकारके धन भी तेरी महिमा प्रकाशित करते हैं। तुमही (त्राता) सबका तारक हो और (तरण चेत्य) दु खसे तैर जानेके लिये (भू) योग्य हो तथा तुमही (मनुष्याणा) मनुष्योंका पिता माता आदि (सद इत्) सदाही तुम ही हो।

हे ईश्वर! सब ज्ञानी जन तेरी महिमा फैला रहे हैं, सब लोगों
का स्थूल सूक्ष्म धन तूही देता है, सबको दुःखसे पार होने के
लिये तेरा ही ज्ञान प्राप्त करने योग्य है क्यों कि तूही सब मनुष्यका
भाई, माता, पिता आदि संबंधी हो।

तं सध्रीचीरूतयो वृष्ण्यानि पौंस्यानि नियुतः सश्चुरिन्द्रम्॥
समुद्रं न सिंधव उक्थशुष्मा उरुव्यचसं गिर आ विशन्ति।

ऋ. ६।३६।३

(तं इन्द्रं) उस प्रभुके पास (ऊतयः सध्रीचीः) रक्षक शक्तियां रहती हैं तथा (वृष्ण्यानि पौंस्यानि) उत्साहवर्धक शक्तियां (नियुतः) साथ साथ नियुक्त होकर (सश्चुः) सेवा करती हैं। (सिंधवः समुद्रं न) नदियां जिस रीतिसे समुद्रको प्राप्त होती हैं। उसी प्रकार (उक्थशुष्मा गिरः) बलसे युक्त स्तुतिप्रार्थनावाली वाणी (उरुव्यचसं) सर्वव्यापक ईश्वर के पास (आ विशन्ति) पहुंचती हैं।

परमात्माके पास सब प्रकारका संरक्षक सामर्थ्य है, अनंत बल भी वहां ही है। हरएक मनुष्य अपनी वाणीसे उसीकी प्रार्थना करता है अथवा हरएक मनुष्यको उसी की प्रार्थना करना चाहिये। किसीभी भाषाद्वारा और कहां भी रहकर की हुई प्रार्थना पूर्ण रीतिसे उसीके पास पहुंचती है।

## सूचना।

इस पाठमें आये हुए देवताओंके अनेक नाम एकही ईश्वरके वाचक होते हैं। उस देवताका बोध करते हुए एक अद्वितीय परमेश्वरके वाचक होते हैं क्यों कि "एक ही सद्वस्तु का वर्णन ज्ञानी लोग अनेक नामोंसे करते हैं" यह वेदके मंत्रद्वारा ही स्पष्ट किया गया है।

# पाठ ३

## शब्दोंकी निरुक्ति।

" समुद्र " शब्दमें " सं+उत्+द्रु " ये तीन विभाग हैं इनका अर्थ-( सं ) मिलकर ( उत् ) ऊपर ( द्रु ) गति करना है। जल के अणु परस्पर मिलकर एकरूप होकर ऊपर उठने के लिये गति करते हैं। जिन लोगोंने समुद्र देखा होगा उनको समुद्रकी इस गतिका ज्ञान हो सकता है। समुद्र का जल स्थिर नहीं होता परंतु लहरोंके द्वारा सदा हिलता रहता है यही अर्थ इस शब्दमें है। यहां सं उत् ये दो उपसर्ग हैं और द्रु धातु है जिसका अर्थ गति है॥

इसीकी दूसरी व्युत्पत्ति " सं+मुद्+रं " है, इसमें ( सं ) एक होकर ( मुद ) आनंद ( र ) देता है। समुद्रमें जल के अणु आपस में मिलकर देखने वाले को आनंद देते हैं। यहां समुद्र शब्द सं उपसर्गपूर्वक " मुद् " ( आनंदित होना ) धातुसे बना है।

इसकी तीसरी व्युत्पत्ति " सं+उन्द " ( भिगोना ) इस धातुसे की जाती है इसका अर्थ ( सं ) उत्तम रीतिसे ( उनत्ति ) जो भिगोता है। समुद्र सबको भिगो सकता है या भिगोता है क्योंकि उसमें अपरंपार जल होनेसे भिगोनेका कार्यकरनेमें वह समर्थ है। उदाहरण—

समुद्रमव जग्मुरापः॥ ऋ. १।३२।२

" ( आपः ) जल ( समुद्रं ) जलनिधिके प्रति ( अव जग्मुः ) पहुंचे। "

(२)

आदित्य शब्द " आ + दा " ( लेना, स्वीकार करना ) इस धातुसे बनता है, " आदत्ते इति आदित्यः " ( जो लेता है वह

आदित्य है। आदान अर्थात् स्वीकार करनेका धर्म इसमें होता है। इसके विविध अर्थ देखिये –

१ आदत्ते रसान्=जलों अथवा रसोंका आदान करता है अर्थात् शोषण करता है। सूर्य जलादि रस का आकर्षण करता है।

२ आदत्ते भासः=तेज का आदान करता है, किसी भी दूसरे तेजस्वी पदार्थका तेज खींचता है, इसलिये उसकी प्रभा कम हो जाती है। इसका उदाहरण देखिये-

अथावयमादित्य व्रते तवानागसो
अदितये स्याम ॥ ऋग्वेद १।२४।१५

"हे (आदित्य) सूर्य ! (अथ) अब (वय) हम सब (तव व्रते) तेरे व्रतमें रह कर (अन्+आगस) निष्पाप होते हुए (अदितये) अखंडित मुक्तिके लिये योग्य (स्याम) होंगे।'

(३)

"वृत्र" शब्द "वृ" धातुसे बनता है, आवरण करता है, घेरता है, चारों ओर से घेर लेता है उसका नाम वृत्र है। प्राय वेदमें यह शब्द मेघ वाचक है क्यों कि वह आकाश में आकर घेरता है, तथापि चारों ओरसे घेरनेवाला शत्रु दुष्ट विकार आदि अनेक अर्थमें आता है, इसका उदाहरण यह है-

अपां बिलमपिहितं यदासीद्वृत्रं
जघन्वाँ अप तद्ववार ॥ ऋ० १।३२।११

"(यत्) जो (अपां बिलं) जल के निकलनेका द्वार (अपिहितं) ढका हुआ था उसको खोलने के लिये (वृत्रं जघन्वान्) मेघको मार कर (तत् अपववार) उसे खोल दिया।" यहां मेघको मार कर जल के प्रवाह मुक्त करनेका वर्णन है। अर्थात्

शक्ति इसमें रहती है इसी लिये इसको आत्मा कहते हैं। इससे आत्मा का अर्थ " संचालक " होता है।

( १० )

वेदमें शब्द बननेके समय धातुके अक्षरोंमें उलट पुलट भी हो जाता है जैसे – " हिंस् " ( हिंसा करना ) इस धातु से " सिंह " शब्द बनता है जिसका अर्थ " हिंसक प्राणी " है। " हिंस् " इस धातुके व्यंजन के स्थान बदले हैं और " सिंह " शब्द बना है।

भाषामें भी चाकू के लिये " काचू," बिलकुल के लिये "कुलबिल " आदि अनेक शब्द इसी प्रकार आदि और अंतका स्थान विपर्यय होकर बने हैं। इसी प्रकार संस्कृत शब्दों के बननेमें भी होता है। इस प्रकार अनुसंधान करनेसे कई शब्दोंमें में इसी प्रकार का साधर्म्य दिखाई देगा।

---

यं मर्त्यः पुरुस्पृहं विदद्विश्वस्य धायसे ।
प्र स्वादनं पितूनामस्ततातिं चिदायवे ॥ऋ. ५।७।६

(मर्त्यः) मर्त्य मनुष्य (यं) जिस ईश्वर को (पुरुस्पृहं) अत्यंत प्रशंसनीय (विश्वस्य धायसे) सब विश्वका धारण करनेवाला (पितूनां प्रस्वादनं) अन्नोंको मीठा बनानेवाला तथा (आयवे) मनुष्य मात्रके लिये (अस्ततातिं) गृहके समान आश्रय रूप (विदत्) जानता है।

मनुष्य उस ईश्वर को उपास्य, जगत् का धारक, अन्न को रुची अर्थात् उत्तम स्वाद देनेवाला और मनुष्योंका एक मात्र आश्रय जानकर उसकी उत्तम उपासना करे और उस ईश्वरको अपने अंदर ऐसा ही अनुभव करे अथवा मनन से उसके उक्त गुण जाननेका यत्न करे।

स वज्रभृद्दस्युहा भीम उग्रः सहस्रचेताः शतनीथ ऋभ्वा ।
चम्रीषो न शवसा पाञ्चजन्यो मरुत्वान्नो भवत्विन्द्र ऊती ॥
ऋ. १।१००।१२

(सः) वह (मरुत्वान् इन्द्रः) प्राणशक्तिसे युक्त प्रभु (वज्रभृत्) शस्त्र धारी, (दस्युहा) शत्रुका नाश करनेवाला, (भीमः) भयंकर उग्र, (सहस्रचेताः) सहस्रों प्रकारके ज्ञानोंसे युक्त, (शतनीथः) बहुत प्रकारसे जगत् को चलानेवाला, (ऋभ्वा) प्रकाशमान (चम्रीषः न) रसयुक्तके समान सर्वत्र एक रस, (शवसा) बलसे (पांचजन्यः) पंचजनोंका हितकर्ता प्रभु (नः ऊती भवतु) हम सबका रक्षक होवे।

उक्त प्रकार विविध शक्तियोंसे युक्त प्रभुकी रक्षामें रहनेसे ही सब सुरक्षित रह सकते हैं।

सत्रा मदासस्तव विश्वजन्याः सत्रा रायोऽध ये पार्थिवासः ।
सत्रा वाजानाममवो विभक्ता यद्देवेषु धारयथा असुर्यम् ॥
ऋ. ६।३६।१

हे ईश्वर ! ( तव मदासः ) तेरे आनंद ( सत्रा विश्वजन्याः ) सच मुच सब जनोंके हितकारी हैं, ( अध ) और ( ये पार्थिवासः रायः ) जो पृथ्वीपर के धन हैं, वेभी सबको लाभ कारी हैं । तू ( वाजानां विभक्ता ) तूं धनोंका विभाजक ( सत्रा अभवः ) सच-मुच हुआ है और तू ही (देवेषु असुर्यं) प्राणोंका बल (धारयथाः) धारण करता है ।

परमेश्वरके जो आत्मिक और अलौकिक आनंद हैं वे सचमुच सब लोगोंके हितकारी हैं । वही ईश्वर सबको यथा योग्य रीतिसे धनोंका विभाग करता है और वही सूर्यादि देवताओं में उत्तम बल स्थापन करता है ।

कविमग्निमुपस्तुहि सत्यधर्माणमध्वरे ।
देवममीवचातनम् ॥ ऋ० १।१२।७

( अध्वरे ) यज्ञ में सत्कर्म करनेके समय ( अमीव-चातनं ) रोग दूर करने वाले ( सत्य-धर्माणं ) सत्य नियम पालन करने वाले, ( कविं ) कवि ( अग्निं देवं ) तेजस्वी परमात्मदेव की ही ( स्तुहि ) प्रशंसा कर ।

परमात्म देव आरोग्य दाता, सत्य नियमोंका पालक, कवि अर्थात् शब्दका प्रवर्तक और अत्यंत तेजस्वी है, इसीलिये यह स्तुति करने योग्य है । उसकी स्तुति करनेसे उपासक के अंदर तेजस्विता बढती है ।

समानं नीळं वृषणो वसानाः सञ्जग्मिरे महिषा अर्वतीभिः ।
ऋतस्य पदं कवयो नि पांति गुहा नामानि दधिरे पराणि ॥
ऋ. १०।५।२

